# त्रिपुरोपनिषद्

भाषाव्याख्याकार

आचार्यश्री कमलाकान्त त्रिपाठी



सम्पादक

डॉ. क्षितीश्वरनाथ पाण्डेय

# ग्रन्थ-परिचय

तन्त्रागम में निःश्रेयस की प्राप्ति के लिये जितनी भी विद्यायें देखी जाती हैं उन सभी के मूल में अनादि-अपौरुषेय वेद हैं। मन्त्र और ब्राह्मण वेद के दो विभाग हैं। इन दोनों भागों में रहस्य-प्रतिपादक भाग को उपनिषद् कहते हैं। त्रिपुरोपनिषद् भी ऋग्वेदीय मन्त्रभाग का एक सूक्त है। सोलह मन्त्रों के द्वारा 'श्रीविद्या' नाम से सुप्रथित भगवती राजराजेश्वरी श्रीत्रिपुरसुन्दरी की उपासना का प्रयोग त्रिपुरोपनिषत् प्रतिपादित करती है जिसका सर्वशाखीयोपसंहारन्याय से भगवान् परशुराम, क्रोधभट्टारक महर्षि दुर्वासा आदि कल्पसूत्रों से उपबृंहण किये हैं। श्रीरामानन्दतीर्थ और श्रीभास्करराय के भाष्यों के साथ इस ग्रन्थ का कलेवर इस तरह निरूपम हो गया है कि यावज्जीवन इसीके अनुसन्धान से वैदिकतत्त्वज्ञान विस्फूर्जित हो उठेगा। श्रीरामानन्दतीर्थजी ने अनेक वैदिक वचनों एवं तन्त्रागम के वचनों का संग्रह करके उनकी सुगम व्याख्या भी की है तो श्रीभास्कररायजी ने मीमांसा के अनेक न्यायों से त्रैपुरसिद्धान्त को परितःस्फुट करने का श्लाघनीय प्रयास किया है। श्रीभास्कररायजी के भाष्य का सम्यक् अवगाहन करके आचार्य पं. श्रीकमलकान्तत्रिपाठी के द्वारा प्रस्तुत भाषाव्याख्यान भी ग्रन्थ को समझने में सुगमता प्रदान करता है। पं. प्र. श्रीत्रिपाठीजी ने कई महीनों तक श्रम करके सेतुबन्ध आदि ग्रन्थों के मनन के परिणामस्वरूप जो भूमिका लिखी है उससे भी त्रैपुरसिद्धान्त में रुचि रखने वाले जिज्ञासुओं का भूयान् उपकार होगा। इस तरह तीन व्याख्याओं से सजा यह महनीय एवं अभ्यर्हित ग्रन्थ एक निधि का रूप ले लिया है। भाषाव्याख्याकार का मानना है कि इस एक ग्रन्थ का स्वाध्याय सम्पूर्ण वैदिकरहस्य को भासित करने में पर्याप्त है। इसे सर्वदा अपने पास रखकर स्वाध्याय करते हुए अपने जीवन को उदात्त बनाया जा सकता है। अपवर्ग के मार्ग को सुगमरूप से प्रकाशित करने वाला यह ग्रन्थ संग्राह्य है।

॥ श्रीः ॥

चौखम्बा सुरभारती ग्रन्थमाला

625



श्रीरामानन्दतीर्थ-श्रीभास्कररायकृतभाष्यद्वयसंवलिता

# श्रीत्रिपुरोपनिषद्

आचार्यपण्डितश्रीपट्टाभिरामशास्त्रिकृत-
विषमस्थलटिप्पणसहिता
तथा
भाषाव्याख्याविभूषिता

भाषाव्याख्याकारः

**आचार्यश्रीकमलाकान्तत्रिपाठी**



चौखम्बा सुरभारती प्रकाशन
वाराणसी

# प्राग्वाक्

अखण्डं सहजञ्चैव सच्चिदाकारविग्रहम् ।
सर्वशेषितया भान्तं तमानन्दमुपास्महे ।।१।।

कल्याणैकगुणार्णवं सुरगिरामभ्यस्तसारं बुधं
सुस्मेरस्मितभासुरञ्च हृदये बिन्दोर्विमर्शं परम् ।
आकृत्या सुमनोहरं गुरुवरं श्रीवासुदेवाह्वयं
विद्याकाशविभावसुं प्रभुवसुं स्वाचार्यवर्यं भजे ।।२।।

भाष्यद्वयेन विलसत्त्रिपुरारहस्यं
प्राकाशयत् सुमनसां मनसां सुतुष्ट्यै ।
यो वै स्वकीयमहसा जरसाऽऽप्लुतस्तं
पट्टाभिरामगुरुवर्यमहं नमामि ।।३।।

साहित्यसिन्धुमवगाह्य कृती सदा यः
सारस्वतप्रवणमत्र वचस्ततान ।
तं वै मनीषिहृदयाधिकृतं महान्तं
श्रीवायुनन्दनगुरुं सततं नमामि ।।४।।

विष्वक्स्फुरत्परमतत्त्वनिभालनेन
लोकोत्तरार्यचरितैः प्रथितं पृथिव्याम् ।
श्रीविद्ययाऽऽप्तपुरुषं कविराजसीता-
रामाभिधं गुरुमहं तरसा स्मरामि ।।५।।

दृष्टं पीनकुचाङ्गनाविलसितं दृष्टं तथा वैभवे
भुग्नं भोगधियां सदैव गमनं दृष्टञ्च काव्योद्भवम् ।
ब्रह्मास्वादसहोदरं सुखमहो श्रीवासुदेव! प्रभो!
त्वत्सेवागुणगौरवेण भुवने दृष्टं न तुल्यं क्वचित् ।।६।।

कामेशाङ्ककृतालया च जगतः सृष्टिस्थितिध्वंसकृद्
भक्तानामिह भोगमोक्षजननी नीवारतन्तूपमा ।
उत्थायैव तु मूलतः परशिवं संप्राप्य मोदान्विता
विद्या सा त्रिपुरा सदा भगवती प्रीता पुनः पातु नः ।।७।।

श्रीभाष्येण कृतक्षणं सुमनसां चक्रं दधत् पावनं
संसारार्णवमध्यपातविकलप्राणान्तरत्राणदम् ।
संछिन्नाखिलबन्धनं धनमहो निःस्वोच्चयानामिह
श्रीरामानुजपादपद्ममनिशं शङ्कारकं संश्रये ।।८।।

क्षुद्रत्वेऽपि कृतोद्यमान् बहुविधच्छद्मोन्नतानात्मनि
प्रागल्भ्यं दधतः कुमार्गकलुषव्याप्तान्तरानप्यहो ।
वाचोच्चैस्त्वसमन्वितां कथयतो राष्ट्रोन्नतिं सर्वदा
मिथ्याभोगपरायणान् कृतरणान् नौमीह पुष्टान् खलान् ।।९।।

शास्त्रज्ञानपराङ्मुखानपि सदा तेषां सुरक्षापरान्
दक्षानाप्तजनद्विषोऽपरिमितस्वार्थेषु दत्तक्षणान् ।
प्रोन्नत्यै निहितेक्षणान् सुचतुराञ्छ्रीचाटुकारप्रिया-
नाधीन् भारतमण्डलस्य वसुधाभारान् नुमो दूरतः ।।१०।।

भाष्यद्वयी के साथ श्रीत्रिपुरोपनिषत् का सम्पादन करके वेदमीमांसानुसन्धानकेन्द्र से प्रकाशन पूज्यपाद अहर्निशविद्याव्यासङ्गजाज्वल्यमानविग्रह श्रीगुरुवर्य पं. प्र. पट्टाभिरामशास्त्रिपदप्रवाल ने किया था। प्रातः सात बजे से मेरे पढ़ने का समय था और गुरुजी पढ़ाने के लिए भस्मच्छुरितललाट होकर बैठे रहते थे। अस्सी वर्ष की अवस्था में अध्यापन के साथ-साथ मीमांसानयमञ्जरी ग्रन्थ का लेखन-प्रकाशन तथा मीमांसाकुतूहल, मीमांसाशास्त्रमाला आदि अनेक ग्रन्थों को सम्पादित करके प्रकाशित कराया था। महापुरुषों के पदचिह्नों पर चलने की प्रेरणा उनके सान्निध्य से ही प्राप्त होती है। भाष्यद्वयसंवलित श्रीत्रिपुरोपनिषत् के प्रति मेरा प्रगाढ़ आकर्षण था, क्योंकि निःश्रेयसोपयोगी और अपार व्युत्पत्ति के आधान की क्षमता दोनों भाष्यों में थी। इस ग्रन्थ को सर्वदा मैं अपने पास रखता था और यथावसर देखता रहता था। उसी काल में प्रातःस्मरणीयपदपङ्कज पूज्यपाद तन्त्रशास्त्र में नित्य अवगाहन करने वाले श्रीविद्यासाधनापीठ के संस्थापक श्रीसीतारामकविराजजी का सान्निध्य प्राप्त हुआ था। उनके पदकमलों की छाया में रहकर श्रीभुवनेश्वरीमन्त्र का पुरश्चरण मैंने किया था। ग्रहण आदि के अवसरों पर अपने पास बैठाकर वे जप कराते थे। गुरु के धर्म का निर्वाह उन्होंने हमारे प्रति पूर्णतः किया था। नित्यनिरवद्यविद्याव्यासङ्ग के धनी पूज्यपाद

श्रीमत्कविराजजी के मध्य तन्त्र के विषयों पर मेरी जिज्ञासा होती थी और वे तत्परतया उसका समाधान करते थे। परदेवता और उनकी उपासना से निःश्रेयस की प्राप्ति में अर्थात् शास्त्रों में उनकी प्रगाढ़ श्रद्धा थी। जप में झपकी आने पर वे चैतन्य कर देते थे। उन्होंने एकान्त में मुझे कहा था कि तुम यहाँ जब भी भोजन करना हमारे साथ करना। विश्वविद्यालय के अनेक आचार्य बाहर भोजन करते थे और मैं गुरुजी के साथ उनके कक्ष में भोजन करता था। इस तरह गुरुजनों के प्रति मेरी श्रद्धा भगवान् जैसी ही बलवती होती गयी। निःश्रेयस की प्राप्ति के लिए ऐसी श्रद्धा अपेक्षित है। सुना भी गया है—

> **'यस्य देवे परा भक्ति र्यथा देवे तथा गुरौ।**
> **तस्यैते कथिता अर्थाः प्रकाशन्ते महात्मनः।।'**

श्रीत्रिपुरोपनिषद् के भाष्यकार श्रीरामानन्दतीर्थजी ने गुरु के विषय में हयग्रीव के और महालक्ष्मीतन्त्र के वचनों से कहा है। गुरु प्रसन्न होकर मोक्षलक्ष्मी प्रदान करते हैं। वे दुर्लभ हैं और उनके लिए शरीर, अर्थ और प्राणों को भी समर्पित कर देना चाहिये। गुरु के अधीन ही सारे कार्यों को करना चाहिये। मनुष्य के चर्म में वे साक्षात् शिव हैं—

> **'मनुष्यचर्मणा बद्धः साक्षात् परशिवः स्वयम्।**
> **सच्छिष्यानुग्रहार्थाय गूढं पर्यटति क्षितौ ।।**
>
> **सद्भक्तरक्षणायैव निराकारोऽपि साकृतिः ।**
> **शिवः कृपानिधिर्लोके संसारीव हि चेष्टते ।।**
>
> **अत्रिनेत्रः शिवः साक्षादचतुर्बाहुरच्युतः ।**
> **अचतुर्वदनो ब्रह्माश्रीगुरुः परिकीर्तितः ।।**
>
> **श्रीगुरुं परतत्त्वाख्यं तिष्ठन्तं चक्षुरग्रतः ।**
> **भाग्यहीना न पश्यन्ति सूर्यमन्धा इवोदितम् ।।'**

नयनों के सामने विराजमान श्रीगुरु परम तत्त्व हैं जिन्हें भाग्यहीन नर नहीं देखते जैसे अन्धे सूर्य को नहीं देखते। श्रीगुरु के प्रति प्रवर्धमान श्रद्धा ही ब्रह्म में पर्यवसित होकर निःश्रेयस का हेतु होती है, इस तथ्य को समझना चाहिये। भारत के कालिदास, माघ, भारवि, बाणभट्ट आदि जितने भी सिद्ध महाकवि और आनन्दवर्धन, अभिनवगुप्त आदि काव्यतत्त्वज्ञ आचार्य हुए हैं,

वे सभी श्रीगुरु की कृपा प्राप्त करके ही भगवती सरस्वती के कृपापात्र होकर दिग्दिगन्त में विश्रुत हुए हैं। सरस्वती देवता हैं। मन्त्रवर्ण-तद्धित आदि से इनके देवतात्व का विधान है। 'सारस्वती मेषी, स्वारस्वतश्चरुः' आदि वेदवचनों से सरस्वतीदेवताक यज्ञों का विधान है। वागधिष्ठातृदेवता के रूप में मुख्यतः सरस्वती को स्वीकार किया गया है। सरस्वती कोई काल्पनिक वस्तु नहीं हैं जैसा कि वेदप्रदूषक इतिहासकार कहते हैं। श्रीगुरु का सरस्वती से अभेदसंबन्ध है। सरस्वती की कृपा न होती तो चमत्कृत कर देने वाले काव्यों का उदय भी नहीं होता। राजानक श्रीआनन्दवर्धनाचार्य ने परदेवता भगवती सरस्वती का इस रूप से माहात्म्य कहा है—

**'सरस्वती स्वादु तदर्थवस्तु निःष्यन्दमाना महतां कवीनाम् ।**
**अलोकसामान्यमभिव्यनक्ति परिस्फुरन्तं प्रतिभाविशेषम् ।।'**

श्रीअभिनवगुप्तपादाचार्य ने यहाँ सरस्वती को वाग्रूपा भगवती कहा है। वे महाकवियों के हृदय में दिव्य आनन्दरस को प्रवाहित करती हैं। अपूर्व निर्माण में समर्थ प्रज्ञा ही प्रतिभा है जिसे सरस्वती प्रदान करती हैं। श्रीगुरु के तिरोहित हो जाने पर शिष्य को जब कभी भी किसी अर्थ में सन्देह होता है या वह अर्थ स्फुट नहीं होता तो सरस्वती किसी न किसी माध्यम से उसे प्रकट करा देती हैं। इसमें मेरा अनुभव भी प्रमाण है। इसी ग्रन्थ की व्याख्या में कुछ अज्ञात तत्त्वों का भाव मुझे बहुत ही चामत्कारिक ढंग से हुआ है। गुरु आदि में पूर्वोक्त परा भक्ति के विना यह कार्य संभव नहीं है। शास्त्र में सन्दिग्ध वस्तु का भान श्रीगुरुकृपा से उसे ही होता है जो उसमें निरन्तर तल्लीन रहता है। सतत शास्त्रावलोकन भी सरस्वती की सेवा है, श्रीभगवद्भजन है। विद्याग्रहण भी नियमतः होना चाहिये। कभी ऐसा होता है कि विद्यार्थी लक्ष्मी के लिए कभी अनुष्ठान आदि में चले जाते हैं जिससे सारस्वत साधना बाधित होती है। यह सरस्वती का अपमान है। अध्यापक पढ़ायें न और विद्यार्थी पढ़ें न, इससे बड़ा सरस्वती का अपमान क्या हो सकता है? इन प्रकारों से जीवन का चरम लक्ष्य प्रभावित होता है। गुरु भी कभी शिष्य होता है, अतः शास्त्रार्णव का वगाहन करके नित्य-नैमित्तिकानुष्ठानप्रतिषिद्धवर्जनपुरःसर उसे भी उपासना से दीप्त होना चाहिये। गुरु श्रीभगवदनुग्रहप्राप्त होते हैं। आज द्रव्यादिसङ्ग्रह की दृष्टि से हर वर्ग में गुरु हो रहे हैं। यहाँ सम्प्रदायशून्यता समझनी चाहिये। 'सम्प्रदायो गुरुशिष्यभावः।' जहाँ सद्विद्या नहीं वहाँ गुरुशिष्यभावरूप सम्प्रदाय भी नहीं है।

पूज्य गुरुवर श्रीकविराजजी के कृपाकटाक्ष से तन्त्रशास्त्र में एक प्रकार से मैं प्रविष्ट हो चला था। श्रीभास्करराय जी के व्यक्तित्व और कृतित्व के ऊपर वाराणसी में एक सम्मेलन हुआ था। वहाँ शोधनिबन्ध के लिए मैं इस ग्रन्थ के उनके भाष्य का प्रयत्नपूर्वक अनुशीनन किया था। आचार्य की मीमांसान्यायसंचारपटुता ने मुझे प्रभावित किया था। मीमांसा के न्यायों से तन्त्ररहस्य समझने का एक सुखद अनुभव था। उस निबन्ध की उस समय प्रशंसा हुई थी। तन्त्रशास्त्र के महान् आचार्य पं.प्र. श्रीरामजी मालवीय जी ने कहा था कि पहले तन्त्र में वैसा ही शास्त्रार्थ हुआ करता था जैसा मेरा शोधनिबन्ध था। उनके प्रोत्साहन से मैं श्रीभास्करराय जी के अन्य ग्रन्थों पर दृष्टिपात करने लगा। प्रकृत पुस्तक अत्यन्त जीर्ण-शीर्ण हो गयी थी। इसे लेकर कहीं चलने में मुझे असुविधा होने लगी। मन में विचार आया कि नये ढंग से इसका प्रकाशन हो ताकि विज्ञजनों तक यह पहुँचे। चौखम्बासुरभारतीप्रकाशन के श्रीनवीनजी से विमर्श के बाद उन्हीं के कहने पर श्रीभास्कररायजी के भाष्य की भाषाव्याख्या के साथ इसके प्रकाशन की योजना बनी जो ग्रन्थ के इस रूप में परिणत है।

श्रीत्रिपुरोपनिषत् ऋग्वेदीय साङ्ख्यायनशाखा में विद्यमान है। दोनों भाष्यकारों ने ऐसा स्वीकार किया है। आरण्यक मन्त्रों के मध्य में षोडशमन्त्रात्मक इस उपनिषत् को श्रीभास्करराय ने माना है। इससे आधुनिक विचारकों का वेदों से अलग ब्राह्मण-आरण्यक और उपनिषदों को मानना निर्मूल सिद्ध होता है। अरण्य (वन) में ही पठित होने वाले वेद को आरण्यक कहते हैं। रहस्यप्रतिपादक भाग को उपनिषत् कहा जाता है। उपनिषदें मन्त्र-ब्राह्मण रूप वेद के दोनों भागों में आम्नात हैं। उपनिषत् को ही वेदान्त कहा जाता है। कर्मकाण्ड और ज्ञानकाण्ड के रूप में द्विधा विभक्त वेद की दूसरी विधा ही वेदान्त है। वेद के अन्त में वर्तमान होने से और वेदार्थ के निर्णय में उपयोगी होने से भी उपनिषदों को वेदान्त कहते हैं। अन्त का अवसान अर्थ है। संशय का अवसान निर्णय है। अतः वेदार्थ के निर्णय में उपयोगी वेदान्त है। जिसके आगे कुछ भी ज्ञातव्य नहीं रहता उसे वेदान्त में जाना जाता है। 'उपनिषद्' नाम गुरु के समीप में बैठकर (निषद्य) गृह्यमाण होने के कारण है। इस तरह सभी विद्यास्थान भी उपनिषद् कहे जायेंगे। परम रहस्य होने के कारण अत्यन्त समीप में बैठकर शिष्य के द्वारा वेदान्त का ही ग्रहण होता है, ऐसा अभिप्राय स्वीकार करके उपनिषद् का वेदान्त अर्थ होगा। 'षद्लृ

विशरणगत्यवसादनेषु' धातु से उपनिपूर्वक 'उपनिषद्' शब्द निष्पन्न होता है। निःशेषतापत्रय को समाप्त करने वाला ज्ञान 'उपनिषद्' शब्द का अर्थ मुख्यतः है। इस ज्ञान के संपादक वेदभाग का भी प्रतिपादक 'उपनिषद्' शब्द होगा, ऐसा श्रीभगवत्पाद स्वीकार करते हैं। श्रीभाष्य की श्रुतप्रकाशिका व्याख्या में कहा गया है—ब्रह्मण्युपनिषण्णेत्युपनिषद्, उपनिषण्णत्वाद् वा उपनिषद्। गहन ब्रह्म के प्रतिपादन में सन्निविष्ट होने से वेदान्तविद्या उपनिषद् है। अद्वारकश्रीभगवत्प्रतिपादकत्व ही उपनिषण्णत्व है। अन्य भाग परम्परया श्रीभगवान् के प्रतिपादक हैं। महाभारत का वचन भी इस विषय में प्रमाण है—

**'यं वाकेष्वनुवाकेषु निषत्सूपनिषत्सु च ।**
**गृणन्ति सत्यकर्माणम् ।'**

वेद अपने वाक, अनुवाक, निषद् और उपनिषद् भागों में सत्यकर्मा तथा वेदोदित सारे कर्मों से पूजित भगवान् श्रीनारायण का ही प्रतिपादन करते हैं। वाक का 'मन्त्र' अर्थ है और अनुवाक का 'ब्राह्मण' जो मन्त्र के अर्थों को प्रदर्शित करते हैं। देवता का प्रतिपादक वेदभाग निषद् कहलाता है—निषीदत्यस्यां देवतेति। उपनिषद् वेदान्तविद्या कहीं जायेगी। उपनिषद् में आया 'उप' पद साक्षात् ब्रह्मप्रतिपादन के अभिप्राय से है। **'सत्यानि सत्यभूतानि सृष्टिस्थितिसंहारनित्यविभूतिविहारावतारादीनि कर्माणि यस्य भगवतः स सत्यकर्मा'**, इस तरह सिद्ध हो रहा है कि उपनिषदें सगुण ब्रह्म का प्रतिपादन करती हैं तथा प्रपञ्च मिथ्या नहीं है। ब्रह्म की पारमार्थिकता के अभिप्राय से प्रपञ्च के मिथ्यात्व को स्वीकार करने में कोई अनिष्ट नहीं है। एक विरक्त महात्मा ने कहा था कि श्रीशङ्कराचार्यजी ब्रह्म की सत्यता का प्रतिपादन करते हैं। उनका तात्पर्य जगत् के मिथ्यात्व को सिद्ध करने में नहीं है। ब्रह्म की सत्यता सिद्ध होने पर उसके उपासन के द्वारा निःश्रेयस को प्राप्त करना ही चरम लक्ष्य है। चरम लक्ष्य तक पहुँचा देना ही उपनिषदों का कार्य है। उपासनविधिशेषतया उपनिषदों के प्रामाण्य का निराकरण यद्यपि भगवान् श्रीशङ्कराचार्य ने किया है तथापि उपासनरूप निदिध्यासन के द्वारा ही निःश्रेयस की प्राप्ति उन्हें अभीष्ट है। यदि श्रवणजन्य ज्ञान से ही मोक्ष की प्राप्ति होती तो मनन और निदिध्यासन का विधान भगवती श्रुति नहीं करती। यदि श्रवणजन्य ज्ञान से ही मोक्ष की प्राप्ति हो जाती तो सभी वेदान्त के प्रवचनकर्ता वेदान्ती मुक्त हो गये होते।

**'आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः श्रोतव्यो मन्तव्यो निदिध्यासितव्यश्च।'**

**'आत्मानमुपासीत।' 'एष आत्मा न नश्यति यं ब्रह्मचर्येणानुविन्दते।'** इत्येवमादि श्रुतियों में 'आत्मा' शब्द का अर्थ अन्तर्यामी ब्रह्म है, न कि बन्धनदशा को प्राप्त जीवात्मा। जीवात्मा का भी आत्मा ब्रह्म है। **'नित्यो नित्यानां चेतनश्चेतनानाम्'** इत्यादि श्रुतियों से आत्मा से अलग परमात्मा का प्रतिपादन होता है। परमात्मा ब्रह्म की उपासना से मोक्ष की प्राप्ति श्रुतियों में कही गयी है। तथा हि—

**'ज्ञात्वा देवं मुच्यते सर्वपाशैः, ज्ञात्वा शिवं शान्तिमत्यन्तमेति, ईशानं ज्ञात्वा मृत्युपाशाञ्छिनत्ति, एतद् वै सत्यकाम परं चापरं च ब्रह्म यदोङ्कारः, ओमिति ब्रह्म ओमितीदं सर्वम्, ओमित्येवं ध्यायथऽऽत्मानम्, आमात्रश्चतुर्थोऽव्यवहार्यः प्रपञ्चोपशमः शिवोऽद्वैतः, पर ईशो वा शिव एको ध्येयः शिवङ्करः'**, इत्यादि वैदिक वचनों से ब्रह्म की उपासना सिद्ध हो रही है जो सभी का अन्तर्यामी है। स्वयम्प्रकाश (देव), सर्वप्रपञ्च-विलयाधार, सर्वजीवकृपाकर (शिवङ्कर), प्रणवरूप, प्रणवपदवाच्य, तुरीय, शिव, अद्वैत और समस्त जीवों के समुदाय 'नार' का अधिष्ठान होने से नारायण ही उपास्य हैं जो बृहत्त्वात् 'ब्रह्म' पद से और सर्वान्तर्यामिरूपत्वात् 'पर ईश' शब्द से सकल कल्याणगुणों का एकमात्र आश्रय होने से 'शिव' पद से स्वसमान द्वितीय के न होने से 'एक' और 'अद्वितीय' पद से श्रुतिस्मृति-इतिहास-पुराण आदि शास्त्रों में प्रतिपादित हैं। भगवान् श्रीनारायण के परब्रह्मत्व को सुबालोपनिषद् इस तरह निर्दिष्ट करती है—

**'धाता विधाता कर्ता विकर्ता दिव्यो देव एको नारायणः।**
**आदित्या रुद्रा मरुतो वसवोऽश्विनौ ऋचो यजूंषि ।।**

**सामानि मन्त्रोऽग्निराज्याहुति र्नारायणः ।**

**उद्भवः संभवो दिव्य एको नारायणः ।।**

**माता पिता भ्राता निवासः शरणं सुहृत् गतिर्नारायणः।।'**

वे धाता अर्थात् सर्व प्रपञ्च के स्रष्टा हैं। विधाता अर्थात् श्रुत्यादिरूपशासनकर्ता हैं। कर्ता अर्थात् पुण्यपापोदासीनरूप जीव के कर्मों के प्रधान कर्ता हैं। वे विकर्ता अर्थात् जीवों के सुखदुःखानुरूप लीलारस के अनुभावक हैं। वे आदित्यादि देवताओं के भी अन्तर्यामी देव हैं, अतः सारे

देवता भी उनकी उपासना करते हैं। देवकर्तृकब्रह्मोपासना का निर्देश सकलश्रुतिस्मृति-इतिहास-पुराणों में सुव्यक्त है। वे उत्पत्ति के स्थान (उद्भव) और प्रलय के स्थान (संभव) हैं। वे निरुपाधिक माता, पिता, भ्राता और सभी के निवास, शरण (रक्षक), सुहृत् और परमप्राप्य (गति) हैं। श्रीगीता में वे स्वयम् अपना आशय पूर्वोक्त प्रकार से ही प्रकट करते हैं—

**'पिताऽहमस्य जगतो माता धाता पितामहः ।**
**गतिर्भर्ता प्रभुः साक्षी निवासः शरणं सुहृत् ।।'**

अन्यत्र भी कहा गया है—

**'नारशब्देन जीवानां समूहः प्रोच्यते बुधैः ।**
**तेषामयनभूतत्वान्नारायण इहोच्यते ।।**

**तस्मान्नारायणं बन्धुं मातरं पितरं गुरुम् ।**
**निवासं शरणञ्चाहुर्वेदवेदान्तपारगाः ।।'**

अनेक श्रुतियों में आत्मोपासना के रूप में परमात्मा श्रीनारायणं की उपासना परमेश्वरपरक लिङ्ग से निश्चित होती है। तथा हि मुण्डकोपनिषद् का यह मन्त्रवर्ण है—

**'यस्मिन् द्यौः पृथिवी चान्तरिक्षमोतं मनः सह प्राणैश्च सर्वैः ।**
**तमेवैकं जानथ आत्मानमन्या वाचो विमुञ्चथ अमृतस्यैष सेतुः ।।'**

जिस परमात्मा में द्युपृथिवी आदि समवेत हैं उसी स्वभिन्न सभी पदार्थों के नियामक होने के कारण व्यापक आत्मा की उपासना यहाँ द्योतित हो रही है। जीवों के उपास्य भगवान् ही सकल वेदों के प्रतिपाद्य हैं जिनका संक्षेपतः प्रतिपादक शब्द ओङ्कार है। काठक मन्त्रवर्ण इस तथ्य को प्रस्तुत करता है—

**'सर्वे वेदा यत् पदमामनन्ति तपांसि सर्वाणि च यद् वदन्ति।**
**इदिच्छन्तो ब्रह्मचर्यं चरन्ति तत् ते पदं सङ्ग्रहेण ब्रवीमि ओमित्येतत्।।'**

'पद्यते गम्यते', इस व्युत्पत्ति से 'पद' शब्द का अर्थ प्राप्य का स्वरूप है। 'ब्रह्मचर्य' शब्द का वेदाध्ययनपुरःसर ज्ञात होने वाले वेदार्थरूप धर्मों का अनुष्ठान अर्थ है। इससे सिद्ध होता है कि परमात्मा की प्राप्ति के लिए होने वाले धर्मों का अनुष्ठान ही वस्तुतः धर्मानुष्ठान है। धर्मानुष्ठान से भी ब्रह्म की प्राप्ति होती है, इसमें उक्त मन्त्र प्रमाण है। वह ब्रह्म जीवात्मा से भिन्न चिदचिन्नियामक प्रभु हैं। अन्यथा कठशाखागत यह मन्त्रवर्ण उपपन्न नहीं होगा—

**'नाविरतो दुश्चरितान्नाशान्तो नासमाहितः ।**
**नाशान्तमानसो वाऽपि प्रज्ञानेनैनमाप्नुयात् ।।'**

परमात्मा की प्राप्ति में उपायभूत उपासना में अपेक्षित धर्मों का उपदेश यहाँ पर किया गया है। जो परदार (परस्त्री), परद्रव्य आदि दुश्चरितों से विरत नहीं हुआ है, जिसके काम, क्रोध का वेग शान्त नहीं हुआ है, जो अनेक प्रकार के प्रपञ्चों में लगे रहने के कारण व्यग्रचित्त है और जो अपने मन को काबू में नहीं किया है वह उपासना से परमात्मा को प्राप्त नहीं कर सकता। दुश्चरितनिषेधरूप अङ्ग के वैगुण्य से उपासना का साद्गुण्य सिद्ध नहीं होगा। यदि जीवात्मा से भिन्न परमात्मा को नहीं मानेंगे तो परमात्मा में ही दुश्चरितादि की प्रसक्ति होने लगेगी। सर्वान्तर्यामी सर्वनियन्ता परमात्मा पुण्य कर्म से उत्कर्ष को और पाप कर्म से अपकर्ष को प्राप्त नहीं होता। वह जीवों की प्रारब्धगति का अनुसरण करता हुआ उन्हें पुण्य-पाप कर्मों को कराता है। जैसा कि कौषतकि उपनिषद् में आम्नान है—

**'न साधुना कर्मणा भूयान् नो एवाऽसाधुना कर्मणा कनीयान् ।**
**एष ह्येवैनं साधु कर्म कारयति तं यमेभ्यो लोकेभ्य उन्निनीषति ।**
**एष ह्येनमसाधु कर्म कारयति यमधो निनीषति ।**
**एष लोकपाल एष लोकाधिपतिरेष सर्वेशः ।**
**स म आत्मेति विद्यात् स म आत्मेति विद्यात् ।।'**

ओङ्कार, प्रणव और तार शब्द पर्यायवाची हैं। अथर्वशिरा में ऐसा निर्देश है—

**'स ओङ्कारो यः प्रणवः सोऽनन्तस्तत् तारम्। अथ कस्मादुच्यते तारम्? यस्मादुच्चार्यमाण एव गर्भजन्मव्याधिजरामरणसंसारभयात् तारयति त्रायते च तस्मा दुच्यते तारम्।'** इस तरह प्रणव संक्षेपतः परमात्मा का प्रतिपादन करता है जिनकी उपासना विभिन्न प्रकार से उपनिषदों में निःश्रेयस की प्राप्ति के लिए प्रतिपादित है। अकार, उकार और मकार ही प्रणव के अन्तर्गत हैं। जैसा वहीं पर उक्त है—

**'प्रत्यगानन्दं ब्रह्म, पुरुषं प्रणवस्वरूपम्। अकार उकारो मकार इति। तानेकधा समभरत् तदेतदोमिति।'**

माण्डूक्योपनिषद् में ओङ्कार के विषय में इस तरह कहा गया है—

**'सोऽयमात्मा अध्यक्षरमोङ्कारोऽधिमात्रम्। पादा मात्रा मात्राश्च पादा अकार उकारो मकार इति।'**

अक्षरों में और मात्राओं में वर्तमान ओङ्कार नादरूप है। क्यों? इसीलिए कि ब्रह्म के जो अनिरुद्ध, प्रद्युम्न, सङ्कर्षण और वासुदेव रूप पाद कहे गये हैं वे ही प्रणव की अकार, उकार और मकार रूप मात्रायें हैं। जो मात्रायें हैं वे ही पाद हैं। यहाँ अकार-उकार-मकार नाद के भी उपलक्षण हैं। समस्त प्रणव में ब्रह्मदृष्टि करके अकारादि मात्राओं में अनिरुद्ध, प्रद्युम्न, सङ्कर्षण और वासुदेव की दृष्टि उपासना में करनी चाहिये, यह अभिप्राय है।

आगे तीनों मात्राओं के विषय में प्रतिपादन करके नादात्मक तुरीय परमात्मतत्त्व का प्रतिपादन वहीं पर इस तरह है—

**'जागरितस्थानो वैश्वानरोऽकारः प्रथमा मात्रा, आप्तेरादिमत्त्वाद् वा। आप्नोति ह वै सर्वान् कामान्, आदिश्च भवति, य एवं वेद।**

**स्वप्नस्थानस्तैजस उकारो द्वितीया मात्रा, उत्कर्षादुभयत्वाद् वा। उत्कर्षति ह वै ज्ञानसन्ततिं समानश्च भवति। नास्याब्रह्मवित्कुले भवति, य एवं वेद।**

**सुषुप्तस्थानः प्राज्ञो मकारस्तृतीया मात्रा मितेरपीते र्वा। मिनोति ह वा इदं सर्वमपीतिश्च भवति, य एवं वेद।**

**अमात्रश्चतुर्थोऽव्यवहार्यः प्रपञ्चोपशमः शिवोऽद्वैत एवमोङ्कार आत्मैव संविशत्यात्मनाऽऽत्मानम्, य एवं वेद।।'**

यहाँ पर प्रथम मात्रा अकार में जागरितस्थान वैश्वानरशब्दवाच्य अनिरुद्ध की दृष्टि करने का उपदेश है। वैश्वानर अकारात्मक है, इसमें हेतु यही है कि वह सकल शब्द का प्रकृतिभूत सकल शब्दों में व्याप्त है और सभी के आदि में है। स्वप्नस्थान तैजसपदवाच्य प्रद्युम्न की दृष्टि द्वितीय मात्रा उकार में करनी चाहिये। विश्व की अपेक्षा तैजस उत्कृष्ट है क्योंकि वह ज्ञानधारा में उत्कर्ष का आधान करता है और उत्कृष्टों के समान भी है। सुषुप्तस्थान प्राज्ञशब्दवाच्य सङ्कर्षण की दृष्टि मकार में करनी चाहिये। इसमें हेतु है—मिति और अपीति। यह स्वयम् में अकार और उकार को परिच्छिन्न करता है, सारे जगत् को परिच्छिन्न करता है तथा इसमें जगत् प्रलीन होता है। अपीति का 'प्रलय' अर्थ है। अकार-उकार का भी मकार में अवसान होता है। चतुर्थ नादात्मक निष्कल, व्यवहार के अयोग्य, प्रपञ्चविलय का स्थान

शिव, अद्वैत, ओङ्कार आत्मा श्रीवासुदेव सकल जीवों के अयन (अधिष्ठान) होने के कारण नारायण हैं। तीनों का समस्त प्रणवरूप वासुदेव से अतिसन्निकृष्ट एकता की सूचना के लिए ही 'ओङ्कार' के रूप में समस्त निर्देश है। इस प्रकार अनिरुद्ध, प्रद्युम्न, सङ्कर्षण और वासुदेव के रूप में व्यस्त एवम् समस्त प्रणव का उपासक परमात्मा से अनुगृहीत होकर एकमात्र उन्हीं उपाय से उनको प्राप्त करता है—संविशत्यात्मनाऽऽत्मानम्।

'अक्षराणामकारोऽस्मि', यहाँ श्रीभगवान् के द्वारा स्वयम् के लिए अकार का निर्देश परमव्योमस्थ कामराजकूटीय निष्कल अकार को लेकर है। वही अकार सकल मातृकाओं का कारण है, ऐसा श्रीभास्करराय ने सेतुबन्ध में प्रस्तुत किया है जिसे कामकला कहते हैं। वाग्भवकूट में निष्कल तृतीय वर्ण कामकला है जो महामायात्रय (मायाबीजस्थ ईकार) से भिन्न है। कामराजीय कूट में प्रथम व्योमवर्ण में विद्यमान अकार को ब्रह्म के रूप में तैत्तिरीय श्रुति इस तरह व्यक्त करती है—

**'ब्रह्मविदाप्नोति परम्। तदेषाऽभ्युक्ता। सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म। यो वेद निहितं गुहायां परमे व्योमन्।'**

यहाँ प्रथम वाक्य से संसारबीजोपमर्दनपूर्वक ब्रह्मवेदन अर्थात् श्रीभगवदुपासन को ही उनकी प्राप्ति में कारण कहा गया है, न कि श्रवणजन्य ज्ञान को। श्रीसुरेश्वराचार्यजी भी यही तथ्य स्फोरित करते हैं—

**'ध्यानैकताननिबिडाहित चेतसोऽजं प्रध्वस्तकृत्स्ननिजमोहसमस्तदोषम्।**
**प्रत्यक्तया शुभधियो यतयोऽभ्युपेत्य यं देवमेकममलं प्रविशन्ति सोऽव्यात्।।'**

परमात्मा में ज्ञान का प्रवाह ही ध्यान है जिसकी एकतानता के बल से परिपूर्णतया परमात्मा श्रीनारायण में चित्त लगा देने वाले यतिवृन्द शुभबुद्धि से सम्पन्न होकर सर्वथा अविद्यादि दोषों से असंपृक्त नित्यनिरवधिक कल्याण गुणगणों से सम्पन्न जिस देव में प्रवेश करते हैं वे लक्ष्मीनिवास भगवान् मेरी रक्षा करें। यहाँ आचार्य ने सुस्पष्ट कहा है कि करुणावरुणालय श्रीभगवान् अपने भक्तों की रक्षा करते हैं।

उसी ब्राह्मणवाक्य में कहे गये अर्थ में यह ऋक् आम्नात है—

**'सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म। यो वेद निहितं गुहायां परमे व्योमन्।**
**सोऽश्नुते सर्वान् कामान् सह ब्रह्मणा विपश्चिता ।।'**

सत्य, ज्ञान और अनन्त पदों से परमात्मा का प्रतिपादन है। वह परमात्मा कहाँ निगूढ़ है? कहते हैं—**गुहायां परमे व्योमन्।** गुहा = ह्रीङ्कार में तथा परम व्योम = कामराजकूटीय प्रथम सपर में। इस तरह कामकला को ही ब्रह्म के रूप में कहा गया है। काम अर्थात् कामेश्वर श्रीभगवान् की विमर्शशक्ति ही कामकला है। शक्ति और शक्तिमान् में तादात्म्य होने से श्रीभगवान् ही सकल प्रपञ्च के उपादान कारण माने जाते हैं। परब्रह्म की तदात्मिका शक्ति को ही ब्रह्मविद्या मुख्यवृत्ति से कहा जाता है। यही श्रीविद्या भगवती श्रीत्रिपुरा हैं जिनकी उपासना का उपदेश यह उपनिषद् करती है। गौणी वृत्ति से उपनिषद् को भी ब्रह्मविद्या कहते हैं। परमात्मवेदन को ही ब्रह्मविद्या के रूप में यह श्रुति प्रकट करती है—

**'अधीहि भगवन् ब्रह्मविद्यां वरिष्ठां सदा सद्भिः सेव्यमानां निगूढाम् ।**
**यया5चिरात् सर्वपापं व्यपोह्य परात्परं पुरुषमुपैति विद्वान् ।।'**

इस मन्त्रवर्ण में सकल शास्त्रार्थ समाया हुआ है। ब्रह्मविद्या के प्रतिपादक शास्त्र के अध्ययन का उपदेश यहाँ सर्वप्रथम है जो 'स्वाध्यायोऽध्येतव्य:' विधि के आधार पर होने वाले यावत् विचारों को परिपुष्ट करता है। गुरु के मुख से होने वाले उच्चारण के अनुसार उच्चारण करना ही अध्ययन है। अध्ययन के बाद गुरु के समीप ही विचार करते हुए ब्रह्मविद्या के विषय में यथावत् ज्ञान प्राप्त करके ही उपासना करनी चाहिये। यह ब्रह्मविद्या अर्थात् श्रीविद्या निगूढ है और सर्वदा सत्पुरुष इसकी उपासना करते हैं। उपासना ही सेवन और भजन के नाम से जानी जाती है। उपासना के द्वारा साधक अपने सारे पापों का निरास करके परात्पर पुरुष लक्ष्मीनाथ भगवान् श्रीनारायण को प्राप्त करते हैं। उक्त मन्त्रवर्ण ब्रह्मविद्या की उपासना का फल मोक्ष है, ऐसा स्पष्ट प्रतिपादन कर रहा है। यदि श्रवणजन्य ज्ञान ही मोक्ष का साधन होता तो वेदान्ती सेवानिवृत्ति के बाद अर्ध भृति पर निर्भर नहीं रहते। परमात्मा के साथ शक्ति के तादात्म्य को सूतसंहिता के वचन से श्रीरामानन्दतीर्थ जी ने इस तरह परिपुष्ट किया है—

**'चिन्मात्राश्रयमायायां शक्त्याकारे द्विजोत्तमाः! ।**
**अनुप्रविष्टा या संवित् निर्विकल्पा स्वयम्प्रभा ।।**
**सदाकारा परानन्दा संसारच्छेदकारिणी ।**
**सा शिवा परमा देवी शिवाभिन्ना शिवङ्करी ।।**

**एषा सा साक्षिणी शक्तिः शङ्करस्यापि शङ्करी ।**
**शिवाभिन्ना तया हीनः शिवः साक्षान्निरर्थकः ।।'**

निर्विकल्प, स्वयम्प्रकाश, सच्चिदानन्दस्वरूपिणी भगवती भगवान् से अभिन्न हैं। वे आराधित होकर मोक्ष प्रदान करती हैं।

सुबालोपनिषद् में **'आत्मानं द्विधाऽकरोत्, अर्धेन स्त्री अर्धेन पुरुषः'** से परमात्मा का स्त्रीरूप भी आम्नात है। श्रीभास्करराय ने दोनों रूपों का विवक्षानुसार यहाँ अपने भाष्य में उपपादन किया है। श्रीरामानन्दतीर्थ ने उपर्युक्त सारे तथ्यों का आकलन करके ही श्रीविद्या को परमात्मा के रूप में इस तरह उपपादन किया है—

**'श्रीश्चासौ विद्या चेति श्रीविद्योच्यते। तत्प्रतिपादिका विद्यापि श्रियं प्रत्यक्चिन्मात्रं परमात्मानं वेदयति विचारं कारयति ज्ञापयति लापयतीति गौण्या वृत्त्या श्रीविद्येत्युच्यते'** ब्रह्मविद्याख्य ओङ्कार तीन मात्राओं से युक्त है और ई श्रीविद्याख्य ईकार भी तीन बिन्दुओं से युक्त है। इस तरह भी दोनों में अभेद सिद्ध हो रहा है।

**'अक्षराणामकरारोऽस्मि'** से श्रीवासुदेव भगवान् कृष्ण जिस कामकला को इङ्गित कर रहे हैं वही पूर्वोक्त ईकार ही श्रुतियों से भी परिपुष्ट है। तथा हि—श्रीरामानन्दतीर्थ ने इन श्रुतियों को उद्धृत किया है—

**'तां पद्मिवीमी शरणमहं प्रपद्ये।'**

**'यः प्राणिति य ईं शृणोति। यदीं शृणोत्यलकं शृणोति न हि प्रवेद सुकृतस्य पन्थाम्। य ईं चकार न सो अस्य वेद। य ईं ददर्श। चत्वार ईं बिभ्रति क्षेमयन्तः। स ईं पाहि। स ईं सत्येभिः सखिभिः शुचद्भिः। क ईं वेद ससुते सचार। क ईं व्यक्त्या नरः सुनीलाः। य ईं वहन्त आशुभिः।'**

विष्णुवाचक प्रथमस्वरूप अकार से पुंयोगलक्षण ङीष् करने पर तथा 'यस्येति च' से अकार के लोप के पश्चात् अवशिष्ट प्रत्यय मात्र ही 'ई' है। यही कामकला है जिसका दो अर्थ है—कामाभिन्ना कला, कामस्य कामेश्वरस्य परब्रह्मणः कला विमर्शशक्तिः। इस तरह भी शक्ति और शक्तिमान् में तादात्म्य सिद्ध हो रहा है। जैसा कि श्रीरामानन्दतीर्थ ने कहा है—

**'कला विमर्शशक्तिः अग्नीषोमरूपिणी, कामाभिन्नकला कामकला**

**कामेश्वराविनाभूता बिन्दुत्रयसमष्टिरूपा कामकलेत्युच्यते।'** ब्रह्म की यह एक प्रकार से चैतन्यावस्थापन्न उत्तम चित्तवृत्ति है जिसे उमा भी कहते हैं। **उः उत्तमा मा चित्तवृत्तिः,** ऐसा विग्रह श्रीभास्करराय सौभाग्यभास्कर में करते हैं। सूतसंहिता के वचन को इस अर्थ में उन्होंने उपन्यस्त किया है—

**'परानुभूतिं भवपाशनाशिनीं सदाशिवस्याऽप्यतिशोभनाढ्याम् ।**
**उमाभिधामुत्तमचित्तवृत्तिं नमामि नानाविधलोकवैभवाम् ।।'**

लिङ्गपुराण में दो प्रणव कहे गये हैं—एक कामेश्वर का वाचक और दूसरा कामेश्वरी का वाचक।

**'अकारोकारमकारा मदीये प्रणवे स्थिताः।**
**उकारश्च मकारश्च अकारश्च क्रमेरितम्।।**
**त्वदीयं प्रणवं विद्धि त्रिमात्रं प्लुतमुत्तमम् ।।'**

उकार+मकार+अकार = उमा। उमा ही त्रिपुरा हैं जो ओङ्कार की सारभूत शक्ति हैं—**ओङ्कारसारशक्तित्वादुमेति परिकीर्तिता।** श्रीभास्करराय ने महावासिष्ठ के निम्न श्लोक को तत्रत्य टीका के सहित उद्धृत किया है जिससे कामकला का स्वरूप और स्फुट हो जाता है—

**'सुप्तानामथ बुद्धीनाममात्रोच्चारणाद्धृदि ।**
**नित्यं त्रैलोक्यभूतानामुमेतीन्दुकलोच्यते ।।'**

**'सर्वप्राणिनां स्वापे बोधे वा हृद्यनाहतनादात्मना अकारादिमात्रात्रय-शून्यस्य प्रणवनादभागस्य शब्दब्रह्मात्मकस्य नित्यमुच्चारणाद् धृदम्बु-जच्छिद्राकाशदहराकाशशिवस्य शिरसीन्दुकला बिन्दुरूपेण स्थितेति तट्टीकायाम्।'** (सौभाग्यभास्कर-१७७)

संसार के सभी प्राणी स्वप्न-जागर दोनों अवस्थाओं में अपने-अपने हृदय में अनाहत (अनहद) नाद के रूप में अकार-उकार और मकार, इन तीनों मात्राओं से शून्य शब्दब्रह्म का नित्य उच्चारण करते हैं। वही प्रणव का नादात्मक भाग और हृदयकमलस्थ छिद्राकाशरूप दहराकाश में स्थित शिवतत्त्व है जिसके मस्तक पर विराजमान चन्द्रकला ही उमा हैं जो बिन्दु के रूप में स्थित हैं। इस तथ्य को और समझने के लिए श्रीमद्भागवत के इन श्लोकों पर दृष्टिपात करना आवश्यक है—

**'समाहितात्मनो ब्रह्मन्! ब्रह्मणः परमेष्ठिनः ।**

हृद्याकाशादभून्नादो वृत्तिरोधाद् विभाव्यते ।।

यदुपासनया ब्रह्मन्! योगिनो मलमात्मनः ।
द्रव्यक्रियाकारकाख्यं धूत्वा यान्त्यपुनर्भवम् ।।

ततोऽभूत् त्रिवृदोङ्कारो योऽव्यक्तप्रभवः स्वराट् ।
यत् तल्लिङ्गं भगवतो ब्रह्मणः परमात्मनः ।।

शृणोति य इमं स्फोटं सुप्तश्रोत्रे च शून्यदृक्।
येन वाग् व्यज्यते यस्य व्यक्तिराकाश आत्मनः ।।

स्वधाम्नो ब्रह्मणः साक्षाद् वाचकः परमात्मनः।
स सर्वमन्त्रोपनिषद्वेदबीजं सनातनम् ।।'

(श्रीमद्भागवतमहापुराण-६/३७-४१)

इसके अभिप्राय को सकलागमाचार्यचक्रवर्ती श्रीपृथ्वीधराचार्य ने इस तरह प्रकट किया है—

'ऐन्दव्या कलयावतंसितशिरो विस्तारि नादात्मकं
तद्रूपं जननि! स्मरामि परमं सन्मात्रमेकं तव।
यत्रोदेति पराभिधा भगवती भासां हि तासां पदं
पश्यन्तीमनु मध्यमा विहरति स्वैरं च सा वैखरी ।।'

परमे तुरीयातीतरूपे तिष्ठतीति परमेष्ठी ब्रह्मा अपने मन को समाहित करके ध्यानस्थ हुए तो उनके हृदयाकाशरूप दहराकाश में नाद की उत्पत्ति अर्थात् अभिव्यक्ति हुई। वृत्तियों को अवरुद्ध करने पर अन्य योगियों को भी इसी नादात्मक ब्रह्म की अनुभूति होती है। यह धर्मिमात्रविग्रह है और परदेवता का परम रूप है। इसी नाद के निदिध्यासन से योगी अपने यावत् मलों का क्षपण करके मुक्ति प्राप्त करते हैं। इसी नाद से त्रिमात्र ओङ्कार और समस्तशाखीय वेदों का वितान होता है। परा वाक् का प्राकट्य भी इसी नाद से होता है। जागरण, स्वप्न, सुषुप्ति, तुरीय और तुरीयातीत, इन पाँच अवस्थाओं को आगम में कहा गया है। सेतुबन्ध में श्रीभास्करराय ने इनका इस तरह निरूपण किया है—

'दशेन्द्रियै र्जाग्रद्व्यवहारो जागरणम् ।

बाह्येन्द्रियरहितैः करणैर्मनो बुद्ध्यहङ्कारचित्ताख्यैरेव व्यवहारः प्रमातृ-

**स्वप्नः। स्वप्ने विद्यमानानामन्तःकरणवृत्तीनां लयतः सर्वेन्द्रियोपरतिः सुषुप्तिः। अतो देहाक्षादिषु लीनस्यैव प्रकाशनं भवति। सुखमहमस्वाप्समिति पश्चात् सुखमयं स्वात्मरूपं परामृश्यते सा सुषुप्तिः।**

**नादरूपस्य वेदनं तुरीयरूपम्।**

**'यतो वाचो निवर्तन्ते, आनन्दं ब्रह्मणो विद्वान्' इतिरीत्या मनोवागातीतपरमानन्दस्वरूपं तुरीयातीतम्।'**

अन्तिम तुरीयातीतरूप ब्रह्म की नादरूपा कला ही कामकला है। कामकला का ध्यान इस त्रिपुरोपनिषद् में उक्त है जो तुरीयरूप ही संभव है। तुरीयातीतरूप ध्यानातीत है। यही उमा भगवती त्रिपुरा कामकला कारणबिन्दु के नाम से जानी जाती हैं। यही चक्रबिन्दु का भी कारण है। ऐसा श्रीभास्कररायजी के निम्न सेतुबन्धीय अनुसन्धान से पता चलता है—
**'कारणबिन्दुः कामकला।' 'ईस्त्रिमूर्ति र्महामाया' इत्यधिकृत्य 'शिवोत्तमः शिवा तुष्टिश्चतुर्थी बिन्दुमालिनी' इति कोशात्। कामकलात्मकबिन्दोश्चक्रबिन्दुं प्रति कारणत्वम्। निर्बिन्दुक ईकारश्चतुर्थ इति यावत्।**

**'हादिपक्षे तु तृतीयकूटस्थप्रथमाक्षरस्थोऽकारः कारणबिन्दुपदेनोपादेयः। बिन्दुः शून्यमकारः। अत एवाकाराधिकारे कामेशीवासिनी वियत् इति वियत्पदम्, कोशे बिन्दुपदेनाऽकारनिर्देशोऽकारान्तरव्यावर्तनाय। सर्वकारण-रूपाकारस्यैव शून्याकारत्वात्।'**

इन सभी वाक्यों का विवेचन प्राक् कर दिया गया है। अकार और ईकार की एकता इस तरह श्रुति और तन्मूलक आगमों से निश्चित हुई।

इस उपनिषद् में 'कामो योनिः' मन्त्र से समुद्धृत मन्त्रराज का अनुसन्धान करते हुए तन्निष्ठ कामकला का ध्यान होना चाहिये, इस तथ्य को ध्वनित करने के लिए ही इस ग्रन्थ में पर्यन्त में कामकला का ध्यान अर्थात् उपासन उपदिष्ट है। तन्त्र में जितने भी बीजाक्षर निर्दिष्ट हैं वे सभी किसी न किसी प्रकार से निगम से ही आकलित हैं। जैसा कि कामबीज को कामकला के व्याज से यह पूर्वोदाहृत मन्त्र प्रकट कर रहा है।

**'यदीं शृणोत्यलकं शृणोति न हि प्रवेद सुकृतस्य पन्थाम्।'**

इसको इस तरह श्रीभास्करराय सौभाग्यभास्कर में सुस्पष्ट करते हैं—
**'यद्वा पूर्वोक्तकामबीजे केवलत्वं ककारलकारात्मकव्यञ्जनराहित्यम्।**

**तेन केवलतूर्यस्वरूपा कामकलेत्यर्थः।'**

इसी से पूर्वोक्त मदीय आकलन की भी परिपुष्टता सिद्ध हो रही है कि तूर्यरूप ही कामकला है, न कि तुरीयतीत' रूप। मन्त्रार्थ भी आचार्य के इसी वचन से स्फुटित हो जाता है। जो केवल अर्थात् कामकला का ही श्रवण करता है वह सुकृत अर्थात् सत्कर्म के पन्था अर्थात् उत्तम स्वर्गलोक को प्राप्त नहीं करता, किन्तु निर्गुणज्ञान से प्राप्त होने वाले कैवल्य पद को प्राप्त करता है। इससे अर्थात् सिद्ध होता है कि कामबीज के उपासन से त्रिवर्ग की प्राप्ति होती है। मन्त्रार्थ का निहितार्थ श्रीभास्करराय स्वयम् इस तरह प्रकट करते हैं—

**'कामबीजमात्रेण त्रिवर्गः कामकलामात्रेण तु मोक्ष इति पर्यवसितोऽर्थः।'** पूर्वोक्त प्रकार से उपासक जब नितान्तनिर्मलस्वान्त हो जाता है अर्थात् कामराज मन्त्र से जब परमसिद्धि प्राप्त कर लेता है तब उसे केवल कामकला ही सुनायी देती है। नाद के अतिरिक्त उसे अन्य कार्य प्रपञ्च का भान नहीं होता। कार्य प्रपञ्च का भान उसे ही होता है जो नितान्तनिर्मलस्वान्त नहीं हुआ है। भगवान् श्रीकृष्ण भी उस स्थिति में पहुँचने को कहते हैं जहाँ 'यदीं शृणोत्यलकं शृणोति' की स्थिति बन जाय अर्थात् केवल कामकला ही सुनायी दे—

**'त्रैगुण्यविषया वेदा निस्त्रैगुण्यो भवाऽर्जुन।**
**निर्द्वन्द्वो नित्यसत्त्वस्थो निर्योगक्षेम आत्मवान्।।'**

(श्रीगीता-२/४६).

**'इहैव तैर्जितः सर्गो येषां साम्ये स्थितं मनः।**
**निर्दोषं हि समं ब्रह्म तस्माद् ब्रह्मणि ते स्थिताः।।'**

(श्रीगीता-५/१९)

यहाँ श्रीभगवान् अर्जुन को त्रिगुणातीत होने का उपदेश दे रहे हैं। शीतोष्ण आदि द्वन्द्वों से ऊपर एवम् योगक्षेम की चिन्ता से दूर आत्मनिष्ठ हो जाना ही मन को समता में स्थापित करना है। निर्दोष अर्थात् अविद्यादोषों से असम्पृक्त नित्यशुद्धबुद्धमुक्तस्वरूप ब्रह्म ही सम है और ब्रह्मनिष्ठ हो जाना ही मन को साम्य में स्थापित करना है। जो इस तरह हो जाता है वह मायाविलसित सर्ग पर विजय प्राप्त कर लेता है। यही वैदिक साम्यवाद है। साम्यवादियों का साम्यवाद तो वेदानुगामियों के अवसरप्राप्त आकाङ्क्षाओं के

विरुद्ध वेदबाह्यों के समर्चन के लिए जागरूक विषमता का भीषण भूधर है। एक वर्ग की उपेक्षा करके दूसरे वर्गों के योगक्षेम में ही पूरा ध्यान केन्द्रित कर देना कहाँ का साम्यवाद है? ऐक्यदृष्टि ही साम्यदृष्टि है। वही ब्रह्मदृष्टि है। यही श्रुतिसिद्ध भी है—

**'यत्र नान्यत् पश्यति नान्यच्छृणोति।'**

एक ही तत्त्व का श्रीचक्र में अनेकदेवतागर्भित उपासन है। तथा हि—एक ही कामेश्वरी का अनेकरूप कूर्म पुराण में इस तरह है—

**'एका कामेश्वरी शक्तिरनेकोपाधियोगतः ।**
**परावरेण रूपेण क्रीडते तस्य सन्निधौ ।।'**

दुर्गाशप्तशती में भी मूलतः ऐक्य स्थापित है—

**'एकैवाऽहं जगत्यत्र द्वितीया का ममाऽपरा।'**

**'एकं सद् विप्रा बहुधा वदन्ति अग्निं यमं मातरिश्वानमाहुः'**, इत्यादि मन्त्रवर्ण भी दैवतैक्य का प्रतिपादन करते हैं। इस उपनिषद् का भी भगवती त्रिपुरा के रूप में ऐक्य स्थापित है। देवीपुराण भी भगवती से ही जगत् की सृष्टि-स्थिति-संहार का कथन करता हुआ उनकी ब्रह्मरूपता का उद्घोष करता है—

**'एकैव लोकान् ग्रसति एकैव स्थापयत्यपि ।**
**एकैव सृजते विश्वं तस्मादेकाकिनी मत्ता।।'**

एक ही ब्रह्म का त्रिरूप जैसे उदित है वैसे ही उनकी शक्ति कामकला का भी त्रिरूप इस तरह स्मृत है—

**'परमात्मा यथा देव एक एव त्रिधा स्थितः ।**
**प्रयोजनवशाच्छक्तिरैकैव त्रिविधा भवेत् ।।**
**शाम्भवी शुक्लरूपा च श्रीविद्या रक्तरूपिका ।**
**श्यामला श्यामरूपा स्यादित्येता गुणशक्तयः ।।'**

इसी को श्रीगौडपादाचार्य भी **'आत्मैवाऽखण्डाकारः'**, **'चैतन्य-स्वरूपा चिच्छक्तिः'**, **'सैवेयमनामाख्या श्रीविद्या'**, इन तीन सूत्रों से ऐक्य का उपपादन करके—

**तत्त्वत्रयेण सा त्रिविधा ।।५।।**

इस पञ्चम सूत्र से ब्रह्म अर्थात् कामेश्वरस्वरूप तत्त्व के आत्मा, विद्या और शिव, इन तत्त्वों के त्रिविधत्व को कह कर पुनः—

**'सा शाम्भवी विद्या श्यामा तत्त्वत्रयाकृतिस्त्रिविधा जाता।'**

इस सप्तम सूत्र से देवी के तीन रूपों को कहा है।

अयमभिप्रायः—

अखण्डाकार परमात्मा चैतन्यस्वरूप ब्रह्म की स्वरूपभूता चिच्छक्ति अनामाख्या श्रीविद्या माया और माया के कार्य से असम्बद्ध है। वह चिदाकाश में प्रविष्ट होकर विचरण करती है। जैसा कि श्रुति का निर्देश है—

**'इयमेव सा प्रथमा व्यौच्छदन्तरस्यां चरति प्रविष्टा।'**

यही आत्मतत्त्व, विद्यातत्त्व और शिवतत्त्व, इन तीन तत्त्वों से त्रिविध हुई है, जैसा कि श्रुति का निर्देश है—

**'न तस्य कार्यं करणञ्च विद्यते न तत्समश्चाऽभ्यधिकश्च दृश्यते ।**
**पराऽस्य शक्तिर्विविधैव श्रूयते स्वाभाविकी ज्ञानबलक्रिया च ।।'**

तीन ओघों से युक्त परावासना से विशिष्ट परापरम्परा-गुरुओं का अधिष्ठान ही आत्मतत्त्व है। यह अधिष्ठान ही सदन, चक्र, पुर, गुहा, तत्त्व और चरण शब्दों से कहा जाता है। वही परिच्छिन्न लोपामुद्राचरण 'शिव' शब्द से कहा जाता है। वही कामराजविद्यावासनाविशिष्ट कामराज-परम्परागुरुओं का अधिष्ठान कामराजविद्याचरण ही 'विद्या' शब्द से उक्त है। यही तीनों तत्त्व मन्त्रों और देवताओं का कारण है। श्रीशङ्करानन्द ने अपने भाष्य में इस तरह विवेचन किया है। तापनीय में इन्हीं तीन तत्त्वों को परा, पश्यन्ती और मध्यमा के रूप में स्वीकार किया गया है—

**'परा वागात्मतत्त्वञ्च शिवतत्त्वञ्च मध्यमा ।**
**विद्यातत्त्वञ्च पश्यन्ती ध्वनयस्तत्त्वलक्षणम् ।।'**

परावासना आदि देशिक आदि का जो सदन है वही तेजोमय तीन चरण हैं। भण्डासुर के वध के लिए चित् शक्ति अनेकों रूपों में प्रकट हुई जैसे महालक्ष्मी शुम्भनिशुम्भ के वध के लिए। उक्त तीन तत्त्वों से शाम्भवी, विद्या और श्यामला प्रकट हुई हैं। त्रिगुणात्मक त्रिमूर्ति तेज से प्रकट होने के कारण तीन संज्ञा प्राप्त हुई है। शम्भु के सम्बन्ध से शाम्भवी, विष्णु के सम्बन्ध से श्यामा और ब्रह्मसम्बन्ध से श्रीविद्या का प्राकट्य है। इनके वर्णों को इस तरह कहा गया है—

**'शाम्भवी शुक्लरूपा च श्रीविद्या रक्तरूपगा।**
**श्यामला श्यामरूपाख्या एताश्च गुणशक्तयः।।'**

जैसे ब्रह्मचित् तीन प्रकार की हुई वैसे है ब्रह्म भी माया के बल से परशिव, सदाशिव, रुद्र, ब्रह्मा और विष्णु, इन पाँच रूपों में प्रकट हुए। त्रिपुरासिद्धान्त में ऐसा कहा गया है—

**'निर्विशेषं ब्रह्म यत् तत् स्वस्मिन् मायावशादपि ।**
**ब्रह्मा विष्णुश्च रुद्रश्च ईश्वरश्च सदाशिवः ।।**
**मूर्तयः पञ्चतत्त्वाख्यं चिद्विलासाय संस्थितम्।'**

श्रीशङ्करानन्द ने चक्रीय देवताओं के विषय में इस प्रकार निरूपण किया है—

परमशिवपत्नी परविद्या, सदाशिवपत्नी श्यामला और रुद्रपत्नी शाम्भवी। सौन्दर्य और विद्या का अतिशय होने से श्रीविद्या ही परमशिव की पत्नी हैं। परमशिव को ही कामेश्वर और श्रीविद्या को कामेश्वरी कहा जाता है। यही राजराजेश्वरी, त्रिपुरसुन्दरी और षोडशी नामों से भी व्यवहृत हैं। चिन्तामणिसदन की भी यही अधिष्ठात्री हैं। मणिद्वीप पर्वत के मध्य में विश्वकर्मा ने चौबीस प्रकारों से विभूषित चिन्तामणिनामक सदन की परिकल्पना की। क्षीरसागर के मध्य में महापद्माटवी के मध्य में उस सदन को देखकर देवता बहुत प्रसन्न हुए और परमशिव का सच्चिदानन्दघन के रूप में ध्यान किये। उनके अनुग्रह से वे वहाँ त्रिविध देवताओं की स्थापना किये। त्रिविध परमात्मा उन त्रिविध देवताओं से विवाह किये। ततः सभी देव वहाँ परमशिव की कृपा से परावासनादि-देशिकरूप से सिद्धौघ, मानवौघ, दिव्यौघ देवताओं के अधिष्ठान मन्त्रों और पूजायोग्य चक्रों की कल्पना करके वहीं मन्त्रपरम्परा के गुरुओं के रूप में विराजमान हुए। तत्पश्चात् आठों वसु अपने अधिकार से सभी चक्रों के आवरणदेवताओं की परिकल्पना करके पूजापारम्पर्य-गुरुओं के रूप में स्थित हुए। ततः सूर्य, सोम और अग्नि ही तीन पीठों के रूप में, पीठाधिष्ठान के रूप में, तीन गुरुओं के रूप में, तीव वटुकों के रूप में और तीन मण्डलों के रूप में प्रकट हुए। तत्पश्चात् मुनिगण नौ सिद्धों के रूप में, दस वीरों के रूप में, चौंसठ कलाओं के रूप में वहीं प्रकट हुए। ततः चौदह मनु शिव आदि सम्पूर्ण गुरुओं की परम्परा के क्रम से योग्यतया सभी के पूजक के रूप में अवस्थित हुए। ततः गौरी आदि नौ

मुद्राओं के रूप में, नौ दूतियों के रूप में और अधिष्ठानभूत नौ चक्रों के रूप में विराजमान हुईं। ततः आठ भैरवों के रूप में भी वहीं स्थित हुए।

शाम्भवी और श्यामला से जो अनेक देवतायें प्रकट हुईं वे महाविद्या के परिवार हैं। ऋग्वेदमय पूर्व द्वार में श्रीविद्या के प्रभुत्व को प्रकट करने के लिए श्यामला से शुद्धविद्या, बाला, द्वादशार्धा, मतङ्गिनी, ये प्रधान शक्तियाँ प्रकट हुईं जिनका परिवार चौबीस हजार की संख्या में है। यजुर्वेदमय दक्षिण द्वार में सौभाग्यविद्या, बगला, वाराही, वटुकप्रिया, तिरस्करिणी शक्तियाँ हुईं। इन देवताओं का परिवार तीस हजार की संख्या में है। अथर्ववेदमय पश्चिम द्वार में लोपामुद्रा, भुवनेश्वरी, अन्नपूर्णा और कामकला, ये शक्तियाँ प्रकट हुईं। इनके सेवक गणनायक हुए और तीन हजार परिसेविकायें हुईं। सामवेदमय उत्तर द्वार में शाम्भवी का परिवार प्रकट हुआ जिसमें तुरीया, महार्घा, अश्वारूढा, मिश्राम्बा और वाग्वादिनी नाम से शक्तियाँ आती हैं। ये दो हजार शक्तियों से संयुक्त हैं। इनके पीठ का नाम ओड्यानपीठ है। साक्षात् भगवती स्वसामर्थ्य के बल से ऊर्ध्वरूप में स्थित हैं, जैसा कि सुन्दरीतापनीय में कहा गया है—

**'स्वसामर्थ्यतया जाता चोर्ध्वरूपेण शाम्भवी ।**
**शृङ्गे तिष्ठति सा देवी तद्रूपेणापि संस्थिता ।।'**

पराविद्या, पराप्रासाद और परा शाम्भवी, इन तीन रूपों में उनकी स्थिति है। ऋग्वेदमय आदि चारों द्वारों के आधार पर यह निश्चित होता है कि शुद्धविद्या आदि देवतायें वेदों की ही अधिष्ठातृदेवतायें हैं। इस विषय में यह मन्त्रवर्ण भी प्राप्त होता है—

**'ऋचां प्राची महती दिगुच्यते दक्षिणामाहुर्यजुषां मनीषिणः।**
**अथर्वणामाङ्गिरसां प्रतीची साम्नामुदीची महती दिगुच्यते।।'**

यहाँ 'वेदों वा प्रायदर्शनात्', इस अधिकरण में प्रतिपादित असञ्जातविरोधित्वन्याय से ऋक् आदि शब्द ऋग्वेद आदि और उनके अधिष्ठातृदेवताओं का भी बोधक है। 'प्राची दिग्' आदि शब्द वैदिकव्याकरणानुसार सप्तमी के अर्थ में हैं। इस तरह पूर्वोक्त सारी विद्यायें वेद से ही सिद्ध हो रही हैं। शुद्धविद्या से लेकर परा पर्यन्त पूर्वोक्त सारी देवतायें वेदों में कहे गये अग्नि आदि देवता ही हैं, ऐसा मन्त्रोपनिषद् में कहा गया है—

'शुद्धविद्यादयो नित्या अग्निदेवतादिनोच्यन्ते।'

उक्त आम्नायों की देवियाँ किन-किन देवताओं की पत्नियाँ हैं, इसे निम्न वचनों से समझ सकते हैं—

'लोपामुद्रा तु सौभाग्यमहाविद्या तु षोडशी।
दाराः परशिवस्येति ता एतास्तु वरानने ।।
श्यामला शुद्धविद्या च अश्वारूढा वरप्रिये।
दाराः सदाशिवस्येति ज्ञातव्याः परमेश्वरि! ।।
महार्द्धा द्वादशार्द्धाऽपि वाराही बगला प्रिये!
तुरीया भुवनेशीति श्रीपरा शाम्भवी प्रिये! ।।
दारा रुद्रस्य ताश्चैव शृणु सत्यं न संशयः ।
विष्णोर्दारा इति ख्याता अन्नपूर्णा शिवस्य च ।
वाग्वादिनी च बाला च पत्न्यौ ते ब्रह्मणः शिवे! ।।
वाराही च सुतस्तस्या बटुकाख्य इतीर्यते ।
नवदूती हसन्ती च न सिद्धाश्च देवताः ।।
अनामाख्या अनेकाश्च सर्वेषां भोगदेवताः ।।'

चिन्तामणिसदन में स्थित त्रिपुरसुन्दरी महाविद्या अनुत्तरा कही जाती हैं। ऊर्ध्वाम्नाय और अधराम्नाय ही अनुत्तराम्नाय है। काशी में श्रीविद्यासदन, नगवा में अनुत्तराम्नाय की देवता स्थापित हैं। एक ही भगवती भण्डासुर को मारने के लिए अनेक रूपों में प्रकट हुई हैं, ऐसा पूर्व की कहा है। श्रीगौडपादाचार्य श्रीविद्यारत्नसूत्र में ऐसा इङ्गित करते हैं—

भण्डासुरहननार्थमेकैवाऽनेका ।।१६।।

उपासनार्थ यह प्रपञ्च स्वीकृत है। अनेकविध भक्तों से अनेक प्रकार की उपासनाओं का फलभेद से विस्तार है। श्रीचक्र के माध्यम से ब्रह्माण्ड की उपासना हो जाती है जिसका मूल इस उपनिषद् में सन्निहित है। इस उपनिषद् का विनियोग पूर्वोक्त परदेवता की स्तुति में श्रीभास्करराय ने तृतीय और दशम ऋक के अर्थप्रकाशनसामर्थ्य के आधार पर माना है। प्रथम मन्त्र में बिन्दुचक्र का उपदेश है। त्रिकोण और वसुकोण (अष्टकोण) चक्रों के समष्टिरूप में नवयोन्यात्मक चक्र का वर्णन द्वितीय मन्त्र में है। बिन्दु,

त्रिकोण, अष्टकोण, इन तीनों चक्रों को संहारचक्र कहते हैं जिसमें सारा श्रीचक्र सूक्ष्मरूप से स्थित है। दो दशकोण (अन्तर्दशार, बहिर्दशार) और चतुर्दशकोण ही स्थितिचक्र नाम से जाना जाता है जिसका उपदेश तीसरे मन्त्र में है। चतुर्दशकोण के नीचे वृत्तत्रय से विशिष्ट अष्टदलपद्म और षोडशदलपद्म हैं जो सृष्टिचक्र के रूप में स्थित हैं। इनका उपदेश चौथे मन्त्र में है। भूगृहात्मक चक्र का उपदेश पाँचवाँ मन्त्र करता है। इस तरह वर्णित श्रीचक्र सपरिवार परदेवता का निवासस्थान है जो उपासना के द्वारा भक्तों के मनोरथों को पूर्ण करने में समर्थ है। श्रीनगर के समान श्रीचक्र को माना गया है जहाँ भगवती त्रिपुरसुन्दरी कामेश्वर भगवान् श्रीनारायण के साथ अनन्त अपने ही दिव्यरूपविस्तार के साथ सुशोभित रहती हैं। श्रीचक्र का स्वरूप एक श्लोक में इस तरह प्रतिपादित है—

**'बिन्दुत्रिकोणवसुकोणदशारयुग्म-**
**मन्वश्रनागदलसंयुतषोडशारम् ।**
**वृत्तं त्रिभूपुरयुतं परितश्चतुर्धा**
**श्रीचक्रमेतदुदितं परदेवतायाः ।।'**

इसी को श्रीविद्यारत्नसूत्र में इस तरह कहा गया है—

**'कगजदशारद्वयमन्वस्राष्टदलस्वपत्रत्रिवृत्तभूबिम्बसंज्ञाकथितं श्रीसदनम्।'**
यहाँ क, ग, ज से बिन्दु, त्रिकोण और अष्टकोण को कहा गया है। ततः दशकोणद्वय, चतुर्दशकोण, अष्टदल और षोडशदल कमल, त्रिवृत्त तथा त्रिभूपुर से संपृक्त परदेवता का पुर निष्पन्न होता है। इनमें चार शिवचक्र और पाँच शक्तिचक्र माने गये हैं—

**'चतुर्भिः शिवचक्रैश्च शक्तिचक्रैश्चः पञ्चभिः ।**
**शिवशक्तिमयं ज्ञेयं श्रीचक्रं शिवयोर्वपुः ।।'**

अष्टदल, षोडशदल, त्रिवृत्त और त्रिभूपुर शिवचक्र हैं तथा त्रिकोण, अष्टकोण, दशकोणयुगल, चतुर्दशकोण (मन्वश्र) शक्तिचक्र हैं। सौन्दर्यलहरी में श्रीभगवत्पाद ने भी वर्णन किया है—

**'चतुर्भिः श्रीकण्ठैः शिवयुवतिभि पञ्चभिरपि**
**प्रभिन्नाभिः शम्भोर्नवभिरपि मूलप्रकृतिभिः ।**
**चतुश्चत्वारिंशद् वसुदलकलाश्रत्रिवलय-**
**त्रिरेखाभिः सार्द्धं तव चरणकोणाः परिणताः।।'**

चौवालिस कोण, चौबीस सन्धियाँ और चौबीस मर्म समयमत के अनुसार माने गये हैं। अथर्ववेदीय यह मन्त्र भी श्रीचक्र का ही प्रतिपादन करता है—

**'अष्टाचक्रा नवद्वारा देवानां पूरयोध्या ।**
**तस्यां हिरण्मयः कोशः स्वर्गो लोको ज्योतिषाऽऽवृतः।।'**

अष्टकोण, दशकोणयुगल, चतुर्दशकोण, अष्टदल, षोडशदल, त्रिवलय और त्रिरेखामय आठ चक्रों वाली तथा त्रिकोणरूप नौ द्वारों से युक्त श्रीविद्या की नगरी देवताओं के लिए भी पूज्य है जो मन्दभाग्यों के लिए अप्राप्य (अयोध्या) है। इसी नगरी रूप श्रीचक्र के मध्य में सहस्रदलकमलकोश ज्योतिर्लोक है। बैन्दवस्थान में सहस्रदलकमलमयकोश विद्यमान है। इसकी उपासना का रहस्य योगिनीहृदय, श्रीविद्यार्णवतन्त्र आदि से विस्तरशः समझा जा सकता है।

छठे मन्त्र में देवी के प्रसिद्ध नामों को कहकर सातवें मन्त्र में उपासना का प्रतिपादन है जिसका फल त्रैपुरधाम अर्थात् कैवल्यमुक्ति है। कामकला के ध्यान से कैवल्या मुक्ति को पहले ही कह दिया है। श्रीभास्करराय ने मार्गत्रय के निरूपण के लिए मुक्तित्रय का प्रतिपादन इसी ग्रन्थ के प्रारम्भ में किया है। तथा हि—

प्रतीकादि-उपासना से सालोक्य मुक्ति होती है। प्रतीक के विना ही अपने से पृथक् मानकर श्रीभगवान् की उपासना से देवता और उपासक के सारूप्य (रूपतः साम्य) को सारूप्य या सार्ष्टि मुक्ति कही गयी है। आराध्य के समान ऋद्धि इस मुक्ति की विशेषता है। अहङ्ग्रहण से उपास्य सगुण देवता से तादात्म्य ही सायुज्य मुक्ति है। स्व-स्व-वर्णाश्रमधर्मों के अनुष्ठान से सामीप्य मुक्ति है। तीन प्रकार की मुक्तियों में यह तैत्तिरीय श्रुति प्रमाण है—

**'एतासामेव देवतानां सायुज्यं सार्ष्टितां समानलोकतामाप्नोति।'**

चौथी सामीप्य मुक्ति में यह मुण्डकश्रुति प्रमाण है—

**'तपःश्रद्धे ये ह्युपवसन्त्यरण्ये शान्ता विद्वांसो भैक्षचर्यां चरन्तः।**
**सूर्यद्वारेण ते विरजाः प्रयान्ति यत्राऽमृतः स पुरुषो ह्यव्ययात्मा।'**

सूर्योपलक्षित अर्चिरादिमार्ग से जाकर साधक सत्यलोक में विद्यमान ब्रह्म के पास जाता है। ये सभी मुक्तियाँ श्रौतस्मार्त और सदाचारप्राप्त कर्मों का

फल होने से अनित्य और सातिशय हैं। इसीलिए स्थानवाचक पदों से इनका निर्देश है। ज्ञान का फल निरतिशयानन्दलक्षण कैवल्य है। **केवलस्य भावः कैवल्यं धर्म्मिमात्रावस्थानम्।** यह पञ्चमी मुक्ति है जिसे महामुनि पतञ्जलि ने योगशास्त्र में कहा है—

**'स्वरूपप्रतिष्ठा चितिशक्तेः।'**

वृत्तिसारूप्य के हट जाने पर चैतन्यशक्ति की अपने स्वरूप में प्रतिष्ठा ही कैवल्य मुक्ति है। इसमें यह तैत्तिरीय श्रुति प्रमाण है—

**'य एवं विद्वानुदगयने प्रमीयते देवानामेव महिमानं गत्वाऽऽदित्यस्य सायुज्यं गच्छति। अथ यो दक्षिणे प्रमीयते पितॄणामेव महिमानं गत्वा चन्द्रमसः सायुज्यं सलोकतामाप्नोत्येतौ वै सूर्याचन्द्रमसोर्महिमानौ ब्राह्मणो विद्वानभिजयति तस्माद् ब्रह्मणो महिमानमाप्नोति।'**

यहाँ केवल श्रौत-स्मार्त कर्म करने वालों के लिए चन्द्रलोक की प्राप्ति कही गयी है। 'य एवं विद्वान्' से प्रतीक आदि तीन तरह की उपासना करने वालों के लिए आदित्यलोक की प्राप्ति कही गयी है जिससे सालोक्य आदि तीन मुक्तियों को समझना चाहिये। जो ब्रह्मज्ञानी कर्म और उपासनाओं से प्राप्य सूर्य-चन्द्र की महिमा जीत लेता है वह निरतिशय ब्रह्म की महिमा को प्राप्त करता है, इस तरह कैवल्यमुक्ति कही गयी है।

उपासना के रहस्य को गुरुमुख से समझकर स्वशरीर से अभिन्न श्रीचक्र की भावना करके सावरण देवता का मन्त्र-संस्कारों से सम्यक् शुद्ध द्रव्य से अर्चन करते हुए निर्विकल्पक वृत्ति के द्वारा सारी कामनाओं की प्राप्ति को कह कर सातवाँ मन्त्रवर्ण उपासना को धर्म के रूप में विधान कर रहा है। अंशत्रयविशिष्ट भावना (फल के लिए व्यापार) ही धर्म है। यहाँ चिद्रूपिणी भगवती से अभिन्न आत्मविषयकवृत्ति ही फलभाव्यकभावना का करण है जैसे स्वर्गभाव्यकभावना का करण 'स्वर्गकामो यजेत' आदि में भावार्थाधिकरण न्याय से याग है। संस्कारपूत परिस्रुत आदि द्रव्य के आश्रित कल्पप्रोक्त यावत् क्रिया-कलाप इतिकर्तव्यता हैं। पररूपोपासना का विधान करके आठवें मन्त्र में सूक्ष्मरूपोपासना का विधान है। यहाँ पञ्चदशाक्षरीमन्त्र का उद्धार है। यही विद्या कामराज से उपासित सर्वप्रधानभूत है। नवें मन्त्र में लोपामुद्रा से उपासित विद्या का उपदेश है जिसके उपासन का फल भी मुक्ति के रूप में कहा गया है—**अमृतत्वं भजन्ते।**

श्रीमद्भगवद्गीतासु च—

**'प्रकृतिं स्वामवष्टभ्य विसृजामि पुनः पुनः'।**

**'प्रकृतिं स्वामवष्टभ्य सम्भवाम्यात्ममायया' ।।**

**'मम योनिर्महद् ब्रह्म तस्मिन् गर्भं दधाम्यहम् ।**

**सम्भवः सर्वभूतानां ततो भवति भारत! ।।'**

इति शक्त्या एव जगदुपादानकारणत्वं सम्यगुक्तम् ।

छान्दोग्ये च—

'सेयं देवतैक्षत हन्ताऽहमिमास्तिस्रो देवताः, अनेन जीवेना-ऽऽत्मनानुप्रविश्य नामरूपे व्याकरणवाणी'ति प्रतिपादिता। 'साऽब्रवीत्—अहं ब्रह्म स्वरूपिणी। मत्तः प्रकृतिपुरुषात्मकं जगत्। आनन्दो ब्रह्म, ब्रह्मैषा देवी'त्यादिश्रुतय एवं श्रीदेव्याः ब्रह्मात्मकत्वं प्रकटयन्ति।

**अयं भावः**—सङ्कोचरूपायाः शक्तेर्जीव इति व्यवहारः साभासः, बुद्ध्युपहितस्वजीवस्याऽनुरूपत्वात्। 'एषोऽणुरात्मा चेतसा वेदितव्य' इति श्रुतेः। अन्या एव शक्तिरिति च व्यवहारः। विकासरूपस्तु 'शिव' इति 'ब्रह्मे'ति च व्यवहारः। तयोर्व्यापकत्वयोगादिति।।१४।।

**श्रीभास्कररायप्रणीतभाष्यम्—**

सगुणस्य कल्पितत्वादेव स्त्रीपुंसरूपयोः समप्राधान्यमुपदेष्टुं चतुर्दशीमृचमाह भगश्चेति—

भगोऽपीशपर्यायः। 'ऐश्वर्यस्य समग्रस्य धर्मस्य यशसः श्रियः । ज्ञानविज्ञान-योश्चैव षण्णां भग इतीरणा' इत्यादिस्मृतिष्वीशस्य शरीरघटको यावान् धर्मराशिः स सर्वोऽपि भगपदेनेह निर्दिष्टः। तादृशो धर्मसमूह एव शक्तिरित्युच्यते। उपास्यत्वेन वर्णितायाः स्त्रीरूपाया देवताया इदं स्वरूपम्। तदुक्तं नागानन्दसूत्रे प्रकाशात्मनो ब्रह्मणः स्वभावात्मकविमर्शं प्रक्रम्य—

'एष एव विमर्शश्चितिश्चैतन्यमात्मा स्वरसोदिता परा वाक् स्वातन्त्र्यम् परमात्मोन्मुख्यमैश्वर्यं सतत्त्वं सत्ता स्फुरत्ता सारो मातृका मालिनी हृदयमूर्मिः स्वसंवित् स्पन्द इत्यादिशब्दैरागमैरुद्घुष्यते' इति।

एतेषां धर्मविशेषाणां विवरणं तद्भाष्य एव द्रष्टव्यम्। भगवान् तादृशधर्मविशिष्ट एव काम ईशः कामेश्वरः। इदमेवोपास्यदेवतायाः पुमात्मकं रूपम्। इह उपासनायां सौभगानां धमार्थकामरूपाणां दातारौ उभावपि एकस्या एव देवताया द्वेधापि

सगुणध्याने त्रिवर्गसिद्धिरित्यर्थः। **समप्रधानौ समसत्त्वौ** सत्त्वशब्दो गुणपरस्तेन परस्परं गुणगुणिभावापन्नावित्यर्थः। कामेश्वर्याः कामेश्वराङ्कनिलयत्वेन ध्याने शिव आधारत्वात् गुणः, शक्तिः प्रधानं शिवस्यार्धाम्बिकासमायुक्तत्वेन ध्याने करशीर्षाद्यवयवविशेषरूपत्वाच्छक्तिर्गुणः शिव एव प्रधानमिति भावः। एवमभिमत-फलदानसामर्थ्यस्यान्योन्यगुणप्रधानभावस्य साम्येऽपि जगत्कर्तृत्वांशः शक्तिनिष्ठ एव। तेन स्त्रीरूपध्यानेनैव शीघ्रं फलसिद्धिरिति ध्यायन् आह—**समोतयोरिति।** सम्यक् परस्पराभेदेनोतयोर्मिलितयोरर्द्धनारीश्वररूपयोः शिव-शक्त्योर्मध्ये समशक्तिः सर्वशक्तिर्निखिलधर्मसमूहात्मिका देव्येव विश्वयोनिः जगत्कर्त्री। तथा च शक्तिसूत्रम्—**'चितिः स्वतन्त्रा विश्वसिद्धिहेतुः'** इति। समशब्द 'उरुष्याणो अद्यायतः समःस्यात्' इत्यादौ प्रसिद्धस्सर्वपर्यायः। **अजरेति** विश्वयोनित्वांशे विशेषणम्। जगत्कर्तृत्वं प्रत्यक्षादिप्रमाणसिद्धत्वेन शङ्काकलङ्करहित-त्वादृतमित्यर्थः। तदुक्तं भागवते—

> **'शक्तिः करोति ब्रह्माण्डं सा वै पालयतेऽखिलम् ।**
> **इच्छया संहरत्येषा जगदेतच्चराचरम् ।।**
>
> **न विष्णुर्न हरो नेन्द्रो न ब्रह्मा न च पावकः ।**
> **नार्को न वरुणः शक्ताः स्वे स्वे कार्ये कथञ्चन ।।**
>
> **तया युक्ता हि कुर्वन्ति स्वानि कार्याणि ते सुराः ।**
> **कारणं सर्वकार्येषु प्रत्यक्षेणावगम्यते ।।'** इति।

अन्यत्रापि—

> **'शिवोऽपि शवतां याति कुण्डलिन्या विवर्जितः ।**
> **शक्तिहीनोऽपि यः कश्चिदसमर्थः स्मृतो बुधैः ।।'**

इत्यादि। विशेषस्सेतुबन्धे द्रष्टव्यः। तेन शिवस्य विद्यमानमपि फलदातृत्वादिकं शक्त्यधीनत्वाद्विलम्बितम्, शक्तेस्तु निरपेक्षत्वादविलम्बितमिति शीघ्रप्रसिद्धिकामैः स्त्रीरूपैव देवता ध्यातुं युक्तेति भावः ।।१४।।

## भाषाव्याख्या

सगुण देवता के कल्पित होने के कारण ही स्त्री-पुरुषरूप के समप्राधान्य के उपदेश के लिए चौदहवीं ऋक् को कहते हैं—**भगःशक्तिर्भगवान्।** भग = छः प्रकारों वाला ऐश्वर्य या श्री ही शक्ति हैं और भगवान् कामेश्वर ही ईश हैं। ये दोनों इस संसार में भक्तों को सौभाग्य प्रदान करते हैं। यद्यपि शक्ति श्री और शक्तिमान् कामेश्वर श्रीनारायण तुल्य

प्रधानता वाले तुल्य गुण (सत्त्व) वाले और समान बल वाले हैं तथापि दोनों में शक्ति ही अजरा और विश्व की योनि हैं, यह श्रीरामानन्दतीर्थ के अनुसार अक्षरार्थ योजना है।

'भग' पद की व्याख्या प्रस्तुत करते हैं—**भगोऽपीशपर्यायः।** 'भग' भी ईश का पर्याय है ('भग ईशः', इस तरह 'भग' का 'ईश' से सम्बन्ध करने पर पर्यायता सिद्ध होती है। अतएव **'उभा दाताराविह सौभगानाम्'**, यह वाक्य उपपन्न होगा।

**'ऐश्वर्यस्य समग्रस्य धर्मस्य यशसः श्रियः।**
**ज्ञानवैराग्ययोश्चैव षण्णां भग इतीरणा।।'**

सम्पूर्ण ऐश्वर्य, धर्म, कीर्ति, श्री, ज्ञान और वैराग्य को भग कहते हैं। स्मृतियों में ईश का शरीरसम्पादक जितना धर्मसमुदाय है वह सभी 'भग' पद से निर्दिष्ट है। इस प्रकार का धर्मसमुदाय ही शक्ति है। उपास्य के रूप में वर्णित स्त्रीरूप देवता का यह स्वरूप है। इसी अभिप्राय से श्रीरामानन्दतीर्थ ने 'भग' का अर्थ 'सौभाग्यलक्ष्मी' किया है। इस तथ्य को नागानन्दसूत्र से प्रमाणित करते हैं—**तदुक्तं नागानन्दसूत्रे।**

प्रकाशरूप ब्रह्म के स्वभावरूप विमर्श को प्रस्तुत करके **'एष एव विमर्शश्चिति-श्चैतन्यमात्मा स्वरसोदिता परा वाक् स्वातन्त्र्यं परमात्मौन्मुख्यमैश्वर्यं सतत्त्वं सत्ता स्फुरत्ता सारो मातृका मालिनी हृदयमूर्मिः स्वसंवित् स्पन्द इत्यादिशब्दैरागमैर्घुष्यते'**, इस वाक्य में विमर्श के पर्यायों का ही निर्देश है। इन सभी धर्मविशेषों का तदीय भाष्य में विवरण प्रस्तुत किया गया है। इन धर्मों से विशिष्ट पुरुष ही भगवान् हैं जो काम, ईश अर्थात् कामेश्वर हैं। सर्वकामनाप्रदायकत्वेन भगवान् को कामेश्वर कहा गया है। यही उपास्य देवता का पुरुषरूप है। इस उपासना में सौभाग्य अर्थात् धर्म, अर्थ और काम के प्रदाता ये दोनों हैं। एक ही देवता का दो प्रकार से सगुण ध्यान होने पर उक्त त्रिवर्ग की प्राप्ति होती है। दोनों सगुणरूप देवताओं के समप्राधान्य का प्रतिपादन सयुक्तिक करते हैं— **समप्रधानौ समसत्त्वौ।** 'सत्त्व' शब्द यहाँ गुण का वाचक है जिससे सिद्ध होता है कि स्त्री-पुरुष के रूप में दोनों देवता गुणगुणिभाव को प्राप्त हैं। कामेश्वरी कामेश्वर के अङ्क में रहती हैं, इस तरह से ध्यान करने पर शिव आधार के रूप में उपकारक होने से गुण (उपसर्जन, अप्रधान) होंगे तथा भगवती त्रिपुरसुन्दरी की प्रधानता होगी। शिव की अर्ध अम्बिका के रूप में ध्यान होने पर हाथ, मस्तक आदि अवयवविशेषरूप होने से शक्ति ही गुण है और शिव प्रधान हैं। इसी भाव से शक्ति और शक्तिमान् शिव को 'समप्रधानौ' कहा गया है। इस तरह अभीष्ट फल के प्रदान में दोनों का सामर्थ्य परस्पर गुणप्रधानभाव को प्राप्त होता है जिससे दोनों की समानता सिद्ध होती है तथापि जगत् का निर्माणकर्तृत्व शक्ति में ही निहित है, इस वस्तु को कहते हैं—**एवमभिमतफलदानसामर्थ्यस्य।** इस तरह स्त्रीरूप के ध्यान की विशिष्टता सिद्ध होती है जिससे शीघ्र फल की प्राप्ति होती है, इस बात का ध्यान करते हुए ही ऋग्वेद पुरुष ने मन्त्र में 'समोतयोः' कहा है। 'समोतयोः' ऐसा शाखाभेद से एक पद मानकर आचार्य अर्धनारीश्वर के रूप में व्याख्या करते हैं— **सम्यक् परस्पराभेदेनोतयोर्मिलित-योरर्धनारीश्वररूपयोः शिवशक्त्योर्मध्ये।** सम्यक्

रूप से आपस में मिले हुए अर्धनारीश्वरस्वरूप शिव और शक्ति के बीच समशक्ति अर्थात् पूर्वोक्त सम्पूर्ण ऐश्वर्यादिधर्मसमुदाय के रूप में अवस्थित शक्ति श्रीदेवी ही विश्व की योनि अर्थात् संसार की निर्मात्री हैं। इसमें शक्तिसूत्र भी उपोद्वलक है जिसे आचार्य उपस्थापित करते हैं—**तथा च। 'चितिः स्वतन्त्रा विश्वसिद्धिहेतुः'**। इसका भाव पूर्वोक्त ही है। 'समशक्तिः' में 'सम' शब्द 'सर्व' का पर्याय है। 'अजरा' विश्वयोनित्व अंश में विशेषण है। इसका फलितार्थ प्रस्तुत करते हैं—**जगत्कर्तृत्वम्**। शक्ति ही संसार की रचना करती हैं, यह प्रत्यक्षादि प्रमाणों से सिद्ध है, अतः शङ्काकलङ्क से शून्य होने के कारण शक्ति में ही जगत्कर्तृत्व सत्य है। श्रीभागवत में भी कहा है जिसका यह अक्षरार्थ है- शक्ति ही ब्रह्माण्ड का निर्माण करती है और सभी का पालन करती है। अपनी इच्छा से चराचर जगत् का संहार भी शक्ति ही करती है। अपने-अपने कार्य को करने में शक्ति के विना विष्णु, हर, इन्द्र, ब्रह्मा, अग्नि, सूर्य और वरुण किसी भी तरह से समर्थ नहीं हो सकते। शक्ति से सम्पन्न होने पर ही वे अपने कार्यों को करते हैं। सारे कार्यों में शक्ति की कारणता अन्वय-व्यतिरेक से प्रत्यक्ष जैसी ही निश्चित होती है।

**'शिवोऽपि शवतां याति कुण्डलिन्या विवर्जितः।**
**शक्तिहीनोऽपि यः कश्चिदसमर्थः स्मृतो बुधैः।।'**

इत्यादि वचनों से शक्ति का ही सर्वकार्यकरत्व सिद्ध हो रहा है। आचार्य ने विस्तृत इसका विचार सेतुबन्ध में किया है। इस तरह शिव में विद्यमान फलप्रदायकत्व शक्ति के अधीन होने से विलम्बित है। शक्ति में फलप्रदायकत्व अविलम्बित है, इसीलिए शीघ्र सिद्धि चाहने वाले स्त्रीरूप देवता की उपासना करें।।१४।।

## श्रीत्रिपुरोपनिषद्

**परिस्रुता हविषा भावितेन प्रसङ्कोचे गलिते वे मनस्तः ।**
**सर्वः सर्वस्य जगतो विधाता धर्ता हर्ता विश्वरूपत्वमेति ।।१५।।**

**श्रीरामानन्दतीर्थकृतभाष्यम्—**

अत्र 'सङ्कोचरूपायाश्चिच्छक्तेरुल्लास एव सकलपुरुषार्थावाप्तिपूर्वकाऽऽत्मज्ञानप्रकाशकत्वेन जीवब्रह्मसमरसीभावमोक्षहेतुरित्याह परिस्रुतेत्यादि'ना।

परिस्रुता सर्वतो द्रवता, हविषा हूयते इति हविः, सूत्रात्मा प्राणः। तस्य चन्द्ररूपत्वाद् द्रवत्वं हविष्ट्वं च। तथा च श्रुतिः—'अथैतस्य प्राणस्य आपः शरीरम् ज्योतीरूपमसौ चन्द्रः, तद् यावानेव प्राणस्तावत्य आपस्तावानसौ चन्द्र इति। सोमोऽयमुत्तमं हविः। सोम एवाऽन्नमग्निरन्नाद' इति च सोमस्य परिस्रुतत्वं श्रुतिप्रसिद्धम्। 'पुनाति ते परिस्रुतं सोमः सूर्यस्य दुहिता' इति, 'आपोमयः प्राणः, प्राण आपः' इत्यादि श्रुत्या प्राणस्याप्स्वरूपत्वं सिद्धम्।

अतः परिस्त्रुद्धवि:शब्दाभ्यां सूत्रात्मा प्राण एवोच्यते। तेन प्राणेन कीदृशेन? भावितेन शोधितेन, ज्योतिष्टोमादौ महाभिषवेऽभिषुतः सोमो दशापवित्रेण यथा पाव्यते, तद्वत्। प्राणोऽपि शीर्षतः पादतश्च प्रविष्टयोः ज्ञानक्रियाशक्तिमतोर्मध्ये प्रज्ञाप्राणयोर्मध्ये 'कोऽयमात्मेति वयमुपास्महे कतरः स आत्मेति विचिन्त्य, येन वा पश्यति, येन वा शृणोति, येन वा गन्धानाजिघ्रति, येन वा वाचं व्याकरोति, येन वा स्वादु चाऽस्वादु च विजानाति स आत्मे'ति मत्वा; तत्साधनतया 'यदेतद्धृदयं मनश्चैतत् संज्ञानमाज्ञानं विज्ञानं प्रज्ञानं मेधा तुष्टिर्धृतिर्मतिर्मनीषा जूतिः स्मृतिः सङ्कल्पः क्रतुः सुरसः कामेश्वर इति सर्वाण्येतानि प्रज्ञानस्य नामधेयानि भवन्ति' इति तस्य नामान्तराण्युपन्यस्य; एष ब्रह्मैव इन्द्र एषः प्रजापतिरेते सर्वे देवा इमानि च पञ्चमहाभूतानि पृथिवीवाय्वाकाशा-ऽपोज्योतींषीत्येतानि च क्षुद्रामिश्रार्णवबीजानीतराणि चाऽण्डजानि च जरायु जानि च स्वेदजानि चोद्भिज्जानि चाश्वा गावः पुरुषा हस्तिनः यत् किञ्चेदं प्राणिजङ्गमं च पतत्रि च, यच्च स्थावरम्, सर्वं तत् प्रज्ञानेत्रम्, प्रज्ञाने प्रतिष्ठितम्, प्रज्ञानेत्रो लोकः, प्रज्ञा प्रतिष्ठेति प्रज्ञायाः सार्वात्म्यं प्रतिपाद्य; 'प्रज्ञानं ब्रह्मे'ति निर्विशेष—ब्रह्मात्मकत्वं चैतरेयोपनिषदि प्रतिपाद्यते। इत्येवं प्रकारेण विचारेण भाव्यत इति भावः। तेन भावितेन। सङ्कोच जीवात्मनि प्राणे। प्राणस्य जीवत्वं सङ्कोचत्वं च समष्टिजीवघनहिरण्यगर्भव्यष्टिरूपत्वात्। हिरण्यगर्भस्य समष्टि-जीवत्वं च 'स एतस्माज्जीवघनात् परात् परं पुरिशयं पुरुषमीक्षत' इत्यादि श्रुतिसिद्धम्। स वै शरीरी प्रथमः स वै पुरुष इत्यादिस्मृतेश्च। बृहदारण्यके पञ्चमाध्याये शाकल्यब्राह्मणे 'कति देवा याज्ञवल्क्ये'त्यादिप्रश्नोत्तरत्वेन, 'त्रयश्च त्री च शता, त्रयश्च त्रीच सहस्रे'ति महासङ्ख्यां 'त्रयस्त्रिंशदि'ति मध्यमसङ्ख्यां एक इत्यल्पसङ्ख्यां चोक्त्वा, 'कतमे ते त्रयश्च त्री चते' त्यादि प्रश्नानां 'महिमान एवैषामेत' इत्याद्युत्तरपुरस्सरम्, 'कतम एको देव' इति चरमप्रश्नस्य 'प्राण' इति, स ब्रह्मेत्याचक्षत' इति शाकल्यं प्रति याज्ञवल्क्येन प्राणस्यैकत्वं प्रतिपादितम्। तस्माच्च प्राणस्य सङ्कोचत्वं सिद्धम्।

तस्मिन् सङ्कोचे जीवे, प्रगलिते प्रनष्टे सति, मनसोऽणुत्वात् तदुपहित-स्याणुत्वमत उपाधिभूतस्य मनसो नाश एव उपहितस्य जीवस्य नाशः 'ध्यायतीव लेलायतीवे'ति श्रुतेः। वैमनस्कः विगतमनाः, सम्प्राप्तमनोनाश इति यावत्। सर्व उपसंहारकाले चराचरात्मकं जगत् शृणाति हिनस्तीति सर्वः शिवः, 'कृशृगृद्धभ्यो व' इति वप्रत्ययः। परिपूर्णब्रह्मस्वरूपः। तथा च श्रीभगवत्पादाः— 'मात्रादीनां स्वात्मविकासात्म-विरोधमि'ति। अतः स एव सर्वस्य समस्तस्य

चराचरात्मकस्य जगतः प्रपञ्चस्य विधाता स्रष्टा, भर्ता रक्षकः, हर्ता संहारकश्च सन्, विश्वरूपत्वं प्रपञ्चाकारतां च एति प्राप्नोति।

'जन्माद्यस्य यतः' इति जगज्जन्मादिकारणत्वं ब्रह्मणः सूत्रकृता लक्षणेन प्रतिपादितम्। 'तद् यो यो देवानां प्रत्यबुध्यत, स एव तदभवत्, तथा ऋषीणां तथा मनुष्याणामि'ति श्रुत्युक्तरीत्या 'ब्रह्मात्मानुसन्धाता ब्रह्मैवे'ति तस्य जगज्जन्मादिकारणत्वं सिद्धमि'ति ध्येयम्।।१५।।

**श्रीभास्कररायप्रणीतभाष्यम्—**

एवं सगुणध्यानमुक्त्वा निर्गुणध्याने वक्तव्यांशाभावाज्जन्यफलं तज्जनन-प्रणालिकाञ्चोपदेष्टुं पञ्चदशीमृचमाह—परिस्रुतेति।

कर्ममार्गज्ञानमार्गभक्तिमार्गेषु तच्छास्त्रप्रवर्तकैः प्रणालिका नानाविधाः परस्परविलक्षणा उक्ताः। तास्सर्वा अपि दुःखसाध्याश्चिरकाल-फलप्रदा इति तु द्रव्यस्वीकारैरावर्तमानैरुल्लासपरम्परैव प्रणालिका। तत्र प्रौढोल्लासपर्यन्तं समयाचारकृता धर्मास्तदन्तोल्लासे याथाकाम्यं चरमोल्लासे ब्रह्मस्वरूपतेति। तथा च कल्पसूत्रम्—'आरम्भतरुणयौवनप्रौढतदन्तोन्मना-नवस्थोल्लासेषु प्रौढान्तं समयाचारः, ततः परं यथाकामीति। उल्लाससप्तक-लक्षणानि कुलार्णवादिषु द्रष्टव्यानि। यद्यपि प्रतिदिनं ब्रह्मरूपतावाप्तिर्जायत एव, तदानीं मनसो निलीनत्वात्, तथाप्यविद्यापरिणामविशेषरूपया निद्रया संवलितत्वान्न सा पुरुषार्थः। निद्राराहित्येन तादृशी दशा तु पुरुषार्थ एव या [१]ज्ञानभूमिकासु सप्तमीं मन्यन्ते ज्ञानिनः, याञ्च निर्विकल्पकसम्बन्धित्वेन व्यवहरन्तो-ऽनुभवन्ति ज्ञानिनः, सैव च दशा उन्मनोत्तरानवस्थारूपोल्लासेऽपि योगिभि-रनुभूयते। तदुक्तम्—

**'आनन्दं ब्रह्मणो रूपं तच्च देहे व्यवस्थितम्।**
**तस्याभिव्यञ्जकं द्रव्यं योगिभिस्तेन पीयते।।'** इति।

कल्पसूत्रे तु तस्याभिव्यञ्जकाः पञ्च मकारा इत्युक्तम्। परन्तु तदेव

---

१. सप्त भूमयः—नित्यानित्यवस्तुविवेकपूर्विका मोक्षेच्छा प्रथमा, गुरूपसदन-पूर्वको वेदान्तविचारो द्वितीया, निदिध्यासाभ्यासेन मनसः सूक्ष्मवस्तुग्रहणयोग्यत्वं तृतीया, वेदान्तवाक्यैर-परोक्षब्रह्मसाक्षात्कारश्चतुर्थी, सविकल्पकसमाध्यभ्यासेन निरुद्धे मनसि निर्विकल्पकसमाध्यवस्था पञ्चमी, तदभ्यासातिरेकेण चिरकालाव-स्थायिनी मनोवृत्तिः षष्ठी, तस्या अपि परिपाकेण स्वप्रकाश-चिदानन्दैकरसे ब्रह्मणि मग्नतया समुद्रमध्यस्थापितकुम्भवदन्तर्बहिश्च पूर्णत्वं सप्तमी। चतुर्थीं भूमिं प्राप्तो ब्रह्मवित्, पञ्चमीं प्राप्तो योगी ब्रह्मविद्वरः, षाष्ठीं प्राप्तो ब्रह्मविद्वरीयान्, सप्तमीं ब्रह्मविद्वरिष्ठ इत्युच्यते।

द्रव्यमययज्ञाङ्गमपवित्रं चेत् पीतं तदा पुरुषार्थनिषेधप्रवृत्त्या पापेन प्रतिबन्धान्न तां दशामुत्पादयितुं क्षमम्। मन्त्रपावितं हवीरूपमेव तु समाधिदशामुत्पादयति। तदुक्तं समयाचारस्मृतौ—

**'असंस्कृतं पशोः पानं कलहोद्वेगपापकृत्।**
**मन्त्रपूजाविहीनं यत् पशुपानं तदेव हि ।।**

**पशुपानविधौ पीत्वा वीरोऽपि नरकं व्रजेत्।**
**संस्कृतं बोधजनकं प्रायश्चित्तञ्च शुद्धिकृत् ।।**

**मन्त्राणां स्फुरणं तेन महापातकनाशनम्।**
**आयुः श्रीः कान्तिसौभाग्यं ज्ञानं संस्कृतपानतः ।।**

**अष्टैश्वर्यं खेचरत्वं पतनं विधिवर्जितम्।**
**सौत्रामण्यां कुलाचारे मदिरां ब्राह्मणः पिबेत् ।।**

**अन्यत्र ब्राह्मणः पीत्वा प्रायश्चित्तं समाचरेत् ।।'** इत्यादि।

परन्तु—

**'परं प्राणाः प्रगच्छन्तु ब्राह्मणो नार्पयेत् सुराम्।**
**ब्राह्मणो मदिरां दत्वा ब्रह्मण्यादेव हीयते ।।'**

इत्यादिशक्तिसङ्गमतन्त्रराजादिवचनैर्निषिद्धत्वादिह धर्मपाशनिरसनोपायः सत्सम्प्रदायादेवावगन्तव्यः। व्यवस्थाप्रकाराश्च कौलोपनिषद्भाष्येऽस्माभिः प्रदर्शिताः। ततश्च तदधिकारिणां तादृशैरुल्लासैरन्तःकरणावच्छिन्नस्य जीवात्मनोऽन्तःकरणोपाधिकृतसङ्कोचापनये सति ब्रह्मभावे सति किमवशिष्यते। न च द्रव्योल्लासस्यागमापायित्वेन न तावतैव कृतार्थतेति वाच्यम्। अस्य पर्यनुयोगम्य समाधावपि तुल्यत्वात्। अथ तत्र पवननियमनादिभिरुपायैः पुनः पुनः समाधिप्रवेशेन चिराभ्यासपाटवेन कतिपयदिवसोत्तरं विनापि पवननिरोधं सार्वकालिकः समाधिरुत्पद्यते। समुद्रे नौकामारुह्य गच्छतां तत्कल्लोलैः सुचिरमान्दोलितवतां नौकावरोहणेऽप्यान्दोलनानुवृत्तिदर्शनादिति चेत्, तुल्यं प्रकृतेऽपि, संस्कृततद्द्रव्यपानजन्योन्मन्यवस्थाभ्यासपाटवेन विनापि द्रव्यं कतिपयदिवसैस्तादृशदशाया अकृत्रिमायास्सिद्धेः।

**अक्षरार्थस्तु**—पावितेन मन्त्रसंस्कारसस्कृतेन हविषा देवीपूजाशेषभूतेन परिस्नुता पीयमानेन मनस्तः अन्तःकरणाज्जाते सङ्कोचे आत्मनः परिच्छेदे प्रगलिते निर्व्युत्थानाद् विलीने सति उन्मन्युल्लासोत्तरानवस्थायामिति यावत्।

वै निश्चयेन सर्वः सर्वात्मको भवति। तेन स्वात्मैकविषयकनिर्विकल्पकवृत्तिजनको मद एवान्तर्यागविधायकवाक्ये धात्वर्थ इत्युपसंहृतं भवति। अनेनैवाशयेन तन्त्रे मत्तस्य बहुविधता प्रतिपाद्यते—

**'रमन्ते कामुका मत्ता मत्तः कुप्यति कोपनः ।**
**गायन्ति गायका मत्ता मत्ता ध्यायन्ति योगिनः ।।'**

इति। तेन योगविशेषोऽप्येतत्सहायत्वेनाक्षिप्तः । सर्वात्मकत्वमेव विवृणोति सर्वस्य जगतो विधाता ब्रह्मा भर्ता विष्णुः हर्ता रुद्रस्स एव। किं बहुना दासदाशकितवादिप्राणिमात्ररूपस्स एव भवतीत्याह—विश्वरूपत्वमेति। शरीरपातस्तु प्रारब्धवशाद् यदा कदापि यत्र क्वापि भवतु न तावतास्य कोऽपि विशेषः, कृतकृत्यत्वादिति भावः। उक्तञ्च कल्पसूत्रे—इत्थं विदित्वा विधिवदनुष्ठितवतः कुलनिष्ठस्य सर्वतः कृतकृत्यता शरीरत्यागे श्वपचग्रहकाश्योर्नान्तरं स जीवन्मुक्त इति ।।१५।।

## भाषाव्याख्या

इस तरह सगुणध्यान का प्रतिपादन करके निर्गुणध्यान के विषय में कथनीय अंश न होने के कारण उपासनाजन्य फल और फलोत्पादन के प्रकार का उपदेश करने के लिए पन्द्रहवीं ऋक् प्रस्तुत करते हैं—**परिस्रुता हविषा पावितेन।**

प्राकरणिक बहिर्यागीय प्रणाली के वैलक्षण्य को कहते हैं—**कर्ममार्गज्ञानमार्गभक्तिमार्गेषु।** कर्ममार्ग, ज्ञानमार्ग और भक्तिमार्ग में उन-उन शास्त्रों के प्रवर्तक आचार्यों ने परस्परविलक्षण अनेक प्रकार की प्रणालिकाओं का निरूपण किया है। वे सभी दुःसाध्य और चिरकाल में फल को प्रदान करती हैं, यह उन-उन शास्त्रों के विद्वानों को ज्ञात है। यहाँ पर देवतोपयुक्त द्रव्यों के स्वीकार का आवर्तन करने पर उल्लास की परम्परा ही प्रणाली है। उनमें प्रौढोल्लास तक समयाचार के धर्म हैं। उसके बाद तदन्तोल्लास में स्वेच्छाचार और चरम (अन्तिम) उल्लास में ब्रह्मस्वरूपता मानी जाती है। इस व्यवस्था में प्रमाण प्रस्तुत करते हैं—**तथा च कल्पसूत्रम्।**

**'आरम्भतरुणयौवनप्रौढतदन्तोन्मनानवस्थोल्लासेषु प्रौढान्ताः समयाः समयाचाराः। ततः परं यथाकामी। स्वैरव्यवहारेषु वीरावीरेष्वयथामननादधः पातः।'** यह श्रीपरशुरामकल्पसूत्र है। इसमें आरम्भ, तरुण, यौवन, प्रौढ, तदन्त, उन्मन और अनवस्थ, इन सात अवस्थाओं का प्रतिपादन है। उपासक के ये दशाविशेष हैं।

१. उपासनाविषयिणी इच्छा रहे किन्तु तन्त्रशास्त्रों का ज्ञान न रहे, यह आरम्भावस्था है।

२. गुरु को प्राप्त करके दीक्षित होने के बाद तन्त्रशास्त्रों के पढ़ने की इच्छा तरुणोल्लास है। यम और नियमों के परिग्रह को दीक्षा कहते हैं—**यमनियमपरिग्रहो दीक्षा।**

३. तन्त्रशास्त्रविषयक ज्ञान यौवनोल्लास है।

४. शास्त्रज्ञान प्राप्त करके शास्त्रप्रतिपादित ध्यान की इच्छा प्रौढोल्लास है।

५. ध्यान की इच्छा के बाद उसका अभ्यास करना तदन्तोल्लास है।

६. ध्यान के परिपक्व होने पर मनोलय की शक्ति प्राप्त करना उन्मनोल्लास है।

७. पूरा आरूढ हो जाना अनवस्थोल्लास है।

इन सभी का सूक्ष्म बुद्धि से सम्यक् परिशोधन करके तदन्तोल्लास तक शास्त्रोक्त समयाचार का पालन करना चाहिये। इसके बाद यथेच्छ विहार है। यथेच्छ व्यवहार में वीर और अवीर को अन्यथा समझ कर संलग्न होने पर नरक की प्राप्ति होती है। सुषुप्ति में प्रतिदिन प्राप्त होने वाली ब्रह्मरूपता के पुरुषार्थत्व का निराकरण करते हैं—**यद्यपि प्रतिदिनम्।**

यद्यपि प्रतिदिन सुषुप्ति में मन का लय होने के कारण ब्रह्मस्वरूपता की प्राप्ति होती है तथापि वह पुरुषार्थ नहीं है, क्योंकि अविद्यापरिणामविशेष निद्रा से संपृक्त रहती है। जाग्रदवस्था में ब्रह्मरूपता की संप्राप्ति ही पुरुषार्थ है, इस अर्थात् सिद्ध वस्तु को कहते हैं— **निद्राराहित्येन तादृशी दशा तु पुरुषार्थ एव।** इसमें ज्ञानियों के अनुभव को कहते हैं—**यां ज्ञानभूमिकासु।** ज्ञान की सात भूमिकायें होती हैं। ब्रह्मरूपता वाली भूमिका को ज्ञानी सातवीं भूमिका कहते हैं। ज्ञानी निर्विकल्पकरूप से व्यवहार करते हुए इसी भूमिका का अनुभव करते हैं। योगी भी इसी दशा का उन्मनोल्लास के बाद अनवस्थारूप उल्लास में अनुभव करते हैं। ज्ञान की सातों भूमिकाओं को निम्न प्रकार से समझना चाहिये-

१. नित्यानित्य पदार्थों के ज्ञान के बाद मोक्ष की इच्छा।

२. गुरु के पास जाकर वेदान्त का विचार।

३. ध्यान के अभ्यास से मन में सूक्ष्म पदार्थ के ग्रहण की योग्यता।

४. वेदान्तवाक्यों के द्वारा ब्रह्म का साक्षात्कार।

५. सविकल्पक समाधि के अभ्यास से निरुद्ध मन में निर्विकल्पक समाधि के समान अवस्था।

६. निर्विकल्पक समाधि के अभ्यास से चिरकाल तक रहने वाली मनोवृत्ति।

७. चिरकाल तक रहने वाली मनोवृत्ति का भी परिपाक होने पर स्वप्रकाश चिदानन्दमय ब्रह्म में मग्न होने से समुद्र के मध्य में स्थापित कुम्भ के समान अन्दर और बाहर पूर्णता।

अनवस्थोल्लास में प्रमाण प्रस्तुत करते हैं—

**'आनन्दं ब्रह्मणो रूपं तच्च देहे व्यवस्थितम् ।**
**तस्याभिव्यञ्जकं द्रव्यं योगिभिस्तेन पीयते ।।'**

आनन्द ब्रह्म का रूप है जो शरीर में व्यवस्थित है। इसका अभिव्यञ्जक द्रव्य दृष्टादृष्ट संस्कारों से पावित 'परिस्रुत्' है। इसी द्रव्य से योगी उस ब्रह्मस्वरूप आनन्द रस का पान करते हैं।

श्रीपरशुरामकल्पसूत्र में पञ्च सकारों को आनन्द का अभिव्यञ्जक कहा गया है। अपवित्र अर्थात् पूर्वोक्त संस्कारों से शून्य वह द्रव्य सिद्धिदायक नहीं होता, इस तथ्य को प्रकट करते हैं—**परन्तु तदेव द्रव्यमय**। वही द्रव्य (मद्य) यज्ञ का अङ्ग होकर भी अपवित्र है तो उसके पीने से उस दशा की प्राप्ति नहीं होती, क्योंकि उसका पुरुषार्थत्वेन 'न सुरां पिबेत्' इत्यादि निषेध है। निषेध का अतिक्रमण करने के कारण समाधि की दशा पाप से प्रतिबन्धित हो जाती है। मन्त्र से पावित हविरूप ही वह समाधि की दशा को उत्पन्न करती है। समयाचारस्मृति में इस तथ्य को प्रकट किया गया है जिसका यह अर्थ है—

'असंस्कृत द्रव्य का पान पशु का पान होता है जिससे कलह, उद्वेग और पाप होता है। मन्त्रपूजा से विहीन वह पान ही पशुपान है। पशुपान करके वीर (साधक) भी नरक में जाता है। मन्त्रों से संस्कृत द्रव्य का पान करने से ही मन्त्रों का स्फुरण और महापातक का नाश होता है। संस्कृत द्रव्य के पान से कान्ति, सौभाग्य, ज्ञान, आयु, श्री और ब्रह्मनिष्ठता की प्राप्ति होती है। विधिशून्य पान पातक का कारक होता है। सौत्रामणियज्ञ में और कुलप्राप्त आचार में ही ब्राह्मण मदिरा का पान करे। इनसे अन्यत्र रागवश यदि मदिरा का पान करता है तो उसे धर्मशास्त्रोक्त प्रायश्चित्त करना चाहिये।'

ब्राह्मण के लिए यज्ञ में सुरा के प्रयोग को निषिद्ध बता कर इस प्रकरण की रहस्यात्मकता को प्रकट करते हैं—**परन्तु**।

**'परं प्राणाः प्रगच्छन्तु ब्राह्मणो नार्पयेत् सुराम् ।**
**ब्राह्मणो मदिरां पीत्वा ब्राह्मण्यादेव हीयते'।।**

'भले ही प्राण चले जाँय किन्तु ब्राह्मण यज्ञ में देवता को मद्य न अर्पित करे। ब्राह्मण मदिरा का पान करके ब्राह्मणत्व से ही च्युत हो जाता है।'

इत्यादि शक्तिसङ्गम और तन्त्रराज आदि के वचनों से ब्राह्मण के लिए सुरा द्रव्य से यज्ञ के सम्पादन का निषेध दृढ हो रहा है। ऐसे में सुराद्रव्यक यज्ञ के सम्पादन में जो धर्मबन्धन प्रसक्त हो रहा है उसे दूर करने के उपायों को सत्संप्रदाय से समझना चाहिये। व्यवस्था के प्रकारों को आचार्य ने अपने कौलोपनिसद् के भाष्य में कहा है। उपासना के परम फल को प्रस्तुत करते हैं—**ततश्च तदधिकारिणाम्**।

पावित यज्ञाङ्गभूत द्रव्य के अधिकारी पुरुषों के वैसे पूर्वोक्त उल्लासों से अन्तःकरण के द्वारा परिच्छिन्न हुए जीवात्मा का अन्तःकरणरूप उपाधि से संप्राप्त सङ्कोच जब समाप्त हो जाता है तब ब्रह्मभाव की स्थिति में कुछ बचता ही नहीं है। आशङ्का प्रस्तुत करते हैं—**न च**। द्रव्य के सेवन से प्राप्त हुआ उल्लास उत्पत्तिविनाशशील है, अतः उतने से ही उपासक कृतकृत्य नहीं होगा, ऐसी आशङ्का नहीं करनी चाहिये। इसका समाधान समाधि

में दोष की प्रसक्ति दिखाकर प्रस्तुत करते हैं—**अस्य पर्यनुयोगस्य?** इस तरह प्रश्नपूर्वक आक्षेप समाधि में भी समान है। समाधि का भी भङ्ग होता है, अतः वहाँ भी वह अनवस्थोल्लास या ब्रह्मरूपता नहीं होनी चाहिये, यह अभिप्राय है। इस पर यदि आप कहेंगे कि समाधि में प्राणायाम आदि उपायों से पुनःपुनः समाधि में प्रवेश करने पर और निरन्तर अभ्यास की निपुणता प्राप्त हो जाने से कुछ दिनों के बाद प्राणायाम के विना भी समाधि उत्पन्न होगी, समुद्र में नौका पर आरूढ होकर चलने वाले समुद्र की तरङ्गों से जब देर तक हिलने लगते हैं तो नौकावरोहण में भी कम्पन्न की अनुवृत्ति देखी जाती है तो वैसी यहाँ भी समानता है। संस्कृत द्रव्य के पान से होने वाली उन्मनी अवस्था के अभ्यास से द्रव्य के विना भी कुछ दिनों में वैसी अकृत्रिम (स्वाभाविक) दशा उत्पन्न हो जाती है।

मन्त्र के अक्षरार्थ को प्रस्तुत करते हैं—**अक्षरार्थस्तु।**

मन्त्रसंस्कार से सुसंस्कृत तथा देवीपूजा से अवशिष्ट निपीयमान हवि के प्रभाव से अन्तःकरण के द्वारा उत्पन्न आत्मा का परिच्छेद (जीवत्व) निर्व्युत्थान से जब विलीन हो जाता है तब निश्चय ही श्रीत्रिपुरसुन्दरी का उपासक सर्वात्मक अर्थात् सर्वरूप शिव हो जाता है। निर्व्युत्थान से प्रसङ्कोच का विलय उन्मनोल्लास के बाद अनवस्थोल्लास ही माना जाता है। वह उपासक सर्वात्मक हो जाता है, इस वचन से अन्तर्याग का निर्वचन करते हैं—**स्वात्मैकविषयनिर्विकल्पवृत्तिजनको मद एवाऽन्तर्यागविधायकवाक्ये धात्वर्थ इत्युसंहृतं भवति।** अपना आत्मा ही एक मात्र जिसका आलम्बन हो ऐसी निर्विकल्पक वृत्ति का उत्पादक मद ही अन्तर्याग के विधायक वाक्य में 'मद' धातु का अर्थ है। इस तरह प्रकरण का समापन होता है। इसी आशय से मत्त के अनेक प्रकार इस तरह कहे गये हैं—

**'रमन्ते कामुका मत्ता मत्तः कुप्यति कोपनः।**
**गायन्ति गायका मत्ता मत्ता ध्यायन्ति योगिनः।'**

अर्थात् आमुक मतवाले होते हैं तो स्त्री के साथ रमण करते हैं। क्रोधी मतवाला होता है तो क्रोध करता है। गायक मतवाले होते हैं तो गाते हैं। योगी मतवाले होते हैं तो ब्रह्म का ध्यान करते हैं। यहाँ पर रमण, क्रोध, गान और ध्यान मद के कार्य हैं। इस अन्तर्याग में योगविशेष सहायक (उपकारक, अङ्ग) होता है, इस अर्थ को कहते हैं—**तेन योग- विशेषोऽप्येतत्साहायत्वेनाक्षिप्तः।** आगे ऋग्वेद पुरुष उपासक के सर्वात्मकत्व को ही सुस्पष्ट करते हैं—**सर्वस्य जगतो विधाता भर्ता हर्ता विश्वरूपत्वमेति।** वह उपासक सारे प्रपञ्चों का विधाता, पालक और संहारक अर्थात् ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र होकर विश्वरूपता को प्राप्त कर लेता है। शरीरपात तो प्रारब्ध के बल से कभी भी हो, वह कृतकृत्यता में बाधक नहीं होता, इस अर्थ को ज्ञापित करते हैं—**शरीरपातस्तु।** इसमें कल्पसूत्र का वचन प्रमाण के रूप में प्रस्तुत करते हैं—**उक्तञ्च कल्पसूत्रे।**

**'इत्थं विदित्वा विधिवदनुष्ठितवतः कुलनिष्ठस्य सर्वतः कृतकृत्यता शरीरत्यागे श्वपचगृहकाश्योर्नान्तरं स जीवन्मुक्तः।'**

कल्पसूत्र में प्रतिपादित श्रीविद्योपासना के यावत् प्रकारों का ज्ञान गुरुमुख से प्राप्त करके जो कुलाचारनिष्ठ उपासक यथाशास्त्र अनुष्ठान करता है वह हर तरह से कृतार्थ हो जाता है। वह शरीर का त्याग करता है तो उसके लिए चाण्डाल के घर और काशी में कोई अन्तर नहीं रहता। चाण्डाल के घर में भी यदि वह शरीर का त्याग करता है तो उसके लिए वह काशीमरण के तुल्य ही है, क्योंकि वह जीवन्मुक्त अर्थात् जीवित रहते ही मुक्त रहता है। जो इस उपासना को नहीं करते उनके लिए ही काशीमरण में मुक्ति, कीकटप्रान्तमरण में नरक और पुण्यक्षेत्र अयोध्या आदि स्थानों में मरण होने पर स्वर्ग फल का तारतम्य है, यह भाव है॥१५॥

## श्रीत्रिपुरोपनिषद्

**इयं महोपनिषत्त्रिपुरा( री )या यामक्षरं परमे ( मो )गीर्भिरीट्टे ।**
**एषर्ग्यजुः परमेतच्च सामेवायमथर्वेयमन्या च विद्योऽम् ।।१६।।**

एवं वदे ।

**श्रीरामानन्दतीर्थकृतभाष्यम्—**

एवं विद्वानुपासकः सङ्कोचत्वं जीवत्वं विहाय विकासत्वमीश्वरभावं प्राप्य सृष्टिस्थिति-संहाराणां कर्ता भवतीत्यर्थः। उक्तमर्थमुपसंहरति 'इयं महोपनिषदि'ति।

इयं स्वबुद्धिप्रत्यक्षा, महोपनिषद् महती च सा उपनिषदिति कर्मधारयसमासः। 'मह पूजायामि'ति धातोरुत्पन्नो महच्छन्दः। सा सर्वैरजस्रं सेवनीयेत्यर्थः। तादात्म्यलक्षणेन सामीप्येन नितरां ब्रह्म गमयित्वा, महदादिग्रन्थीन् शिथिलीकृत्य अविद्यासंस्कारांश्च विनाशयतीत्युपनिषद्। यद्वा- महादादीन् तादात्म्यलक्षणेन सामीप्येन नितरां गमयि ब्रह्म वा ब्रह्मभावविद्यासंस्कारान् सादयति इति 'महोपनिषद्। 'आन्महे'त्यादिना समासः। किं देवतेत्यत आह—'त्रैपुरीये'ति। त्रिपुरादेवतायाः। 'वृद्धिर्यस्याचामादिस्तद्वृद्धं' वा नामधेयस्य वृद्धिसंज्ञा वक्तव्येति वृद्धिसंज्ञायां 'वृद्धाच्छ' इति 'छ' प्रत्ययः। अस्या उपनिषदः देवतात्वेन या त्रिपुरा प्रतिपादिता, सा बिन्दुत्रयसमष्टिरूपकामकलात्मिकेत्याह—'यामक्षरमि'ति। यां त्रिपुरां अक्षरं तुरीयाक्षरं कामकलाख्यमक्षरम्। परमः परशिवः, गीर्भिः श्रुतिस्मृत्याऽऽगमरूपाभिः ईट्टे—स्तौति।

'अयमेवाक्षरः सर्ववेदविद्यास्वरूप' इत्याह—'एषर्गि'त्यादिना। एषः कामकलाक्षरः, ऋक्—छन्दःप्रधानो ऋग्वेदः। यजुः निगदात्मको यजुर्वेदः।

परं—ऋग्यजुषोः पश्चात्, भाविगीत्यात्मकं साम एतदेव। एतदिति विधेयापेक्षया-ऽक्षरस्य नपुंसकत्वम्। अयमेवाऽक्षरः अथर्वा—मन्त्रप्रधानो अथर्वणवेदः। अन्या इतिहासपुराणादिविद्या च इयमेव। अत्रापि विधेयविद्यापेक्षयाऽक्षरस्य स्त्रीलिङ्गता।

एतावत्पर्यन्तं प्रतिपादितं वाक्यजातं गुरूपदेशादवगन्तव्यमित्याह- 'इत्युपनिषदि'ति। 'इति' शब्दः उक्तपरामर्शः। 'उपनिष'च्छब्दो रहस्यवाचकः। 'आचार्यादेव विद्या विदिता साधिष्ठं प्रापदि'ति श्रुतेः। अत एतत् सर्वं गुरूपदे-शादवगन्तव्यमित्यर्थः।

**इति श्रीपरमहंसपरिव्राजकश्रीराघवानन्दतीर्थयोगीन्द्रचरणारविन्द-चञ्चरीकायमाणहृदय-श्रीरामानन्दविरचितं त्रिपुरोपनिषद्भाष्यं समाप्तम् ।।**

## श्रीभास्कररायप्रणीतभाष्यम्—

इत्थं त्रैपुरसिद्धान्तं कथितमुपसंहरन्नेतदध्ययनादपि फलमस्तीत्युपदेष्टुं षोडशीं यजुरन्तामृचमाह—

इयं महोपनिषदिति। उपबृंहितं चैतत्कल्पसूत्रकृता भगवता श्रीपरशुरामेण 'य इमां दशखण्डीं महोपनिषदं महात्रैपुरसिद्धान्तसर्वस्वभूतामधीते सर्वेषु यज्ञेषु यष्टा भवति यं यं क्रतुमधीते तेन तेनास्य क्रतुनेष्टं भवति इति श्रूयत इत्युप-निषदिति शिवम्' इति। एतेनास्यां महोपनिषदि येऽकथिता अपेक्षिता अर्थाः कल्पसूत्राद् ग्राह्याः कल्पसूत्राधिकरणे (शाखान्तराधिरणे?) शाखाभेदेन विप्रकीर्णनामङ्गानामुपसंहारसमर्थान् प्रत्येव प्रयोगशास्त्रस्य प्रामाण्यसमर्थनादिति सिध्यति। अक्षरार्थस्तु—इयं त्रिपुराया महोपनिषद् रहस्यप्रतिपादकवाक्यसन्दर्भरूपा पठनीयेति शेषः। तत्र हेतुमाह—यमित्यादिना। परममक्षरं ब्रह्म कर्तृ यामुपनिषदं गीर्भिः स्तुतिवाग्भिः ईट्टे स्तौति। ईडस्तुतावित्यस्य रूपम्। परमे इति सोः शे आदेशश्छान्दसः। यां ब्रह्मेति पदयोर्व्यत्ययेन प्रथमाद्वितीयान्तत्वस्वीकारेणोप-निषत्कर्तृकब्रह्मस्तुतिर्वा। परमेश्वरेणापि स्तुतत्वात्तत्स्तावकत्वाच्चेत्यर्थः। हृल्लेखाक्षरं यां त्रिपुरां स्तौतीति वा। परम् ए इतिच्छेदः। एकाररूपमक्षरमिति वा।

**यदेकादशमाधारं बीजं कोणत्रयोद्भवम् ।**
**ब्रह्माण्डादि कटाहान्तं जगदद्यापि दृश्यते ।।**

इति वचनात्। एकारेऽपि अ+ई इतिच्छेदो बा 'अकारो वै सर्वा वाक्' 'यदीँश्रृणोत्यलकँश्रृणोति' इति श्रुतेः। चरम ओङ्कारो वा अक्षरे विशेष्यत्वेनान्वेति। स गीर्भिः अकारोकारमकारैः परमोऽखण्डोऽपि यां स्तौतीत्यर्थः। 'समस्तं व्यस्तं

वा शरणद गृणात्योमिति पदम्' इति शिवरहस्ये स्मरणात्। 'स्वाध्यायोऽध्येतव्य:' इति विधिविहितविविधाध्ययनान्यप्येतदध्ययनेनैव सिध्यन्तीत्याह—एषेति। ऋगादिशब्दा वेदपरा नत्वेकैकमन्त्रपरा:, अथर्वादिप्रायपाठाद्। एषाएतदयमिति शब्दा ऋग्यजुराथर्वणां विशेष्यत्वा-भिप्रायेण साम्नो ध्वनिरूपत्वेनानक्षरत्वादिवेति-पदेनाक्षरेषु तत्तुल्यफलकत्वद्योतनम्। अष्टादशविद्यासु चतुर्णामुपादानादन्यपदेनो-पदेशाद्याश्चतुर्दश गृह्यन्ते। सर्वस्वरूपेयमुपनिषदित्यर्थ:। प्रणवस्वरूपाप्येषैवेत्याह—ओमिति। 'ओमाङोश्च' इति पररूपम्। तेन यतिभिरप्यध्येतव्येति भाव:। इयमुपनिषदेतादृशीत्येवं यो ह्येतस्या महिमा तं श्रुतिरपि वक्तुमसमर्था। तस्या ब्रह्मैकरूपत्वात्तत्र वाचामप्रवृत्तेरित्याशयेन श्रुत्या मौनमाश्रितम्। इत्युपनिषत्-समाप्तेत्यर्थ:। इतोऽधिकस्य रहस्यस्य वक्तव्यांशस्याभावादिति भाव:।

**'भास्कररायेणाग्निचिता त्रिपुरामहोपनिषदोऽर्था: ।**
**प्रकटयितुमयोग्या अपि विदुषां तोषाय कतिपये कथिता: ।'**

**इति श्रीभास्कररायकृतं त्रिपुरामहोपनिषद्भाष्यं सम्पूर्णम् ।।**



## भाषाव्याख्या

इस तरह त्रिपुरासम्बन्धी कहे गये सिद्धान्त का उपसंहार (समापन) करते हुए ऋग्वेद पुरुष त्रिपुरोपनिषद् के अध्ययन से भी अभीष्ट फल की प्राप्ति होती है, इसका उपदेश करने के लिए सोलहवीं ऋक् को कहते हैं। जिसके अन्त में यजुर्मन्त्र भी है—**इयं महोपनिषद्।** त्रैपुर सिद्धान्त को प्रस्तुत करने वाली यह महोपनिषद् अर्थात् महती उपनिषद् है, इस अर्थ का विस्तार भगवान् परशुराम अपने कल्पसूत्र में किये हैं। आचार्य इस कल्पसूत्र को ही प्रस्तुत करते हैं—**य इमां दशखण्डीं महोपनिषदम्।** दशानां खण्डानां भागानां समाहारो दशखण्डी। यह साक्षात् परदेवता का प्रतिपादन करने से उपनिषद् दस भागों में विभक्त है। इसमें सकल महात्रैपुर सिद्धान्त का प्रतिपादन किया गया है। श्रीपरशुरामकल्पसूत्र साक्षात् श्रुत्यर्थ का अनुवादक होने से औपचारिकतया उपनिषद् है। जो इसका अध्ययन करता है वह सारे यज्ञों का यजन करने वाला होता है। सकल यज्ञ का फल इसके अध्ययन से प्राप्त होता है, यह अभिप्राय है। श्रुति भी इस अर्थ में महामुनि भगवान् परशुराम उपन्यस्त कर रहे हैं—**यं यं क्रतुमधीते तेन तेनाऽस्येष्टं भवति।** जिस जिस याग का अनुष्ठान करता है उसका फल इस विद्या के अध्ययन से प्राप्त होता है। इससे सिद्ध होता है कि इसका अध्ययन सकल पुरुषार्थ का साधन है। त्रिभ्य: पुरा त्रिपुरा अर्थात् सृष्टि स्थिति-संहार के भी पूर्व जो रहे वह त्रिपुरा है। त्रिपुरासम्बन्धी सिद्धान्त त्रैपुर सिद्धान्त कहा जाता है। अन्त में

'शिवम्' शब्द का प्रयोग 'कल्याण' अर्थ में है। इस त्रिपुरोपनिषद् में जो अर्थ नहीं कहे गये हैं उन्हें कल्पसूत्र से प्राप्त करना चाहिये। इसमें हेतु प्रस्तुत करते हैं—**कल्पसूत्राधिकरणे।** शाखाभेद से विप्रकीर्ण (इतस्ततः स्थित) अङ्गों का एकत्र उपसंहार ही कल्पसूत्र का विषय है। उनके अनुष्ठान में जो समर्थ हैं उन्हीं के प्रति प्रयोगशास्त्र के प्रामाण्य का समर्थन किया गया है। अक्षरार्थ की योजना करते हैं—**अक्षरार्थस्तु।** त्रिपुरा की यह महोपनिषद् रहस्यप्रतिपादकवाक्यसन्दर्भरूप है जो पठनीय है। क्यों यह पठनीय है इसमें मन्त्रवर्ण ही हेतु उपन्यस्त कर रहा है— **'यामक्षरं परमे गीर्भिरीट्टे।'** परम अक्षर अर्थात् साक्षात् ब्रह्म ही इस उपनिषद् का स्तुतिवाक्यों से स्तुति करता है, यह एक अर्थ है। साक्षात् परमात्मा जिसकी स्तुति करें वह पठनीय ही है। 'ईट्टे' यह पद 'ईडस्तुतौ' धातु का रूप है। 'परमे' में 'सु' को 'शे' आदेश वैदिक है। दूसरे अर्थ को ध्वनित करते हैं—**यां ब्रह्मेति पदयोः।** 'याम्' और 'ब्रह्म' पद का व्यत्ययानुशासन के आधार पर 'याम्' को प्रथमान्त और 'ब्रह्म' को द्वितीयान्त स्वीकार करने पर उपनिषद् के द्वारा की जाने वाली ब्रह्म की स्तुति अर्थ होगा। उपनिषद् ब्रह्म की स्तुति करती है। तात्पर्य प्रकट करते हैं—**परमेश्वरेणापि स्तुतत्वात्।** अक्षर अर्थात् ह्रल्लेखाक्षर भी जिस त्रिपुरा की स्तुति करता है, इस तीसरे अर्थ को कहते हैं—**ह्रल्लेखाक्षरं या त्रिपुरां स्तौतोति वा।** 'परमे' में 'परम्+ए', ऐसा पदच्छेद स्वीकार करने पर एकार अक्षर भी त्रिपुरा की स्तुति करता है, यह चौथा अर्थ होगा। इस अर्थ में प्रमाण उपन्यस्त करते हैं—

**'यदेकादशमाधारं बीजं कोणत्रयोद्भवम् ।**
**ब्रह्माण्डादि कटाहान्तं जगदद्यापि दृश्यते।।'**

कोणत्रय अर्थात् त्रिकोण से उद्भूत योनिपद से व्यवह्रियमाण बीजरूप जो ग्यारहवां अक्षर 'एकार' है वही ब्राह्मणादि कटाहपर्यन्त जगद्रूप से परिलक्षित होता है। 'एकार' में भी छेद करेंगे तो अ+ई होगा। इस तरह 'एकार' में 'अ' और 'ई' रूप से ब्रह्म ही भासित होता है। श्रुति भी इन दोनों अक्षरों को ब्रह्मरूप में प्रस्तुत करती है—**'अकारो वै सर्वा वाक्, यदीं शृणोत्यलकं शृणोति।'** प्रकृत सोलहवें मन्त्र के अन्त में ओङ्कार है जो परम और अक्षर का विशेष्य होगा। अर्थ की सङ्गति इस रूप में प्रकट करते हैं—**स गीर्भिः अकारोकारमकारैः परमोऽखण्डोऽपि यां स्तौति।** वह ब्रह्म के प्रतिपादन में प्रसिद्ध साक्षाद् ब्रह्मरूप ओङ्कार अखण्ड होता हुआ भी अकार-उकार और मकार रूप शब्दों से जिसकी स्तुति करता है वह त्रिपुरा से सम्बन्धित महोपनिषद् है। श्रीरामानन्दतीर्थ ने 'त्रिपुरायाः' षष्ठ्यन्त पद के स्थान पर 'त्रैपुरीया' पाठ माना है। अर्थ में भेद नहीं है। अखण्डरूप से और व्यस्त रूप से ओङ्कार परदेवता का प्रतिपादन करता है, इसमें आगम को प्रमाणतया प्रस्तुत करते हैं—**'समस्तं व्यस्तं वा शरणद! गृणात्योमिति पदम्' इति शिवरहस्ये स्मरणात्।'** उक्त अंश महिम्नःस्तोत्र का है। ओङ्कार के अध्ययन से ही अध्ययनविधि से स्वस्वशाखीय सकल अध्ययन सिद्ध होते हैं, इस तथ्य को कहते हैं—**स्वाध्यायोऽध्येतव्य इति।** 'स्वाध्याय' कुलपरम्परा से प्राप्त अपनी वेदशाखा को कहते

हैं जिसके अध्ययन का विधान 'स्वाध्यायोऽध्येतव्यः', यह अध्ययनविधि करता है। अनुष्ठानोपयोगी अर्थज्ञान के लिए अध्ययनविधि अर्थात् वेदार्थविचार का भी विधान करता है, क्योंकि विचार के विना अर्थज्ञान संभव नहीं है। **'अर्थज्ञ इत् सकलं भद्रमश्नुते'**, इत्यादि मन्त्रवर्ण भी अर्थज्ञान के महत्त्व को बतलाता है। इन सारे तथ्यों को प्रकृत मन्त्र का यह उत्तरार्ध प्रकट करता है—**एषग्र्यजुःपरमेतच्च साम।** मन्त्र में ऋग्, यजुः, साम और अथर्वा का उल्लेख है। इन ऋग् आदि शब्दों से एक-एक मन्त्र को न समझ कर ऋग्वेद आदि समझना चाहिये। मन्त्रत्वे सति पादबद्धत्वम् ऋक्त्वम्, मन्त्रत्वे सति गीतिः साम, ऋक्सामभिन्नत्वं यजुष्ट्वम्, ये ऋगादि के क्रमशः लक्षण हैं। अथर्वा ऋषि के द्वारा दृष्ट वेद को अथर्ववेद कहते हैं।

ऋग् आदि शब्द ऋग्वेद आदि के बोधक हैं, इसका निश्चय आगे अथर्व आदि के साथ पाठ होने से होता है। **अयमथर्वेयमन्या च विद्या।** यह त्रिपुरोपनिषत् अथर्वा और अन्य विद्या भी है। अथर्वा ऋषि उपनिषद् हो नहीं सकते, अतः 'अथर्वा' पद से उनके द्वारा दृष्ट 'अथर्ववेद' का ग्रहण होता है। अथर्ववेद के साथ ऋग्, यजु और साम शब्दों का उच्चारण होने से ऋग्वेद, यजुर्वेद और सामवेद के बोधक वे होंगे, यह अभिप्राय है (मन्त्र में आये 'एषा' 'एतद्' और 'अयम्' शब्दों का प्रयोग विशेष्य ऋगादि को लेकर है, ऐसा इङ्गित करते हैं—**एषा एतदयमिति शब्दाः।** 'ऋक्' शब्द स्त्रीलिङ्ग में है, अतः उसके लिए स्त्रीलिङ्ग 'एषा' शब्द है। 'साम' के लिए नपुंसकलिङ्ग 'एतत्' और अथर्वा के लिए पुंल्लिङ्ग 'अयम्' शब्द है, यह भाव है। 'साम' शब्द में वैलक्षण्य दिखाते हैं—**साम्नो ध्वनिरूपत्वेन।** 'गीतिः साम', इस लक्षण के अनुसार 'राग' के रूप में 'साम' को माना गया है, इसलिए वह अक्षर के रूप में न होकर केवल ध्वनिरूप है। 'सामेव' में 'साम' के बाद 'इव' शब्द अक्षर के समान फल को द्योतित करने के लिए है। 'साम' का भी वही फल है जो अक्षरात्मक ऋग् आदि का है, यह भाव है। **अष्टादशविद्यासु।**

**'अङ्गानि वेदाश्चत्वारो मीमांसा न्यायविस्तरः।**
**पुराणं धर्मशास्त्रञ्च विद्याश्चैताश्चतुर्दश।।**
**आयुर्वेदो धनुर्वेदो गान्धर्वं चेति तत्रयम्।**
**अर्थशास्त्रं चतुर्थं तु विद्या ह्यष्टादशैव तु।।'**

इस तरह कथित अठारह विद्याओं में से चार विद्याओं का ही मन्त्र में ग्रहण है। पश्चात् **'इयमन्या च विद्या'** में 'अन्या' पद से अवशिष्ट चौदह विद्याओं का ग्रहण होगा। निर्गलित अर्थ प्रस्तुत करते हैं— **सर्वस्वरूपेयमुपनिषदित्यर्थः।** यह उपनिषत् सर्वविद्यास्वरूपिणी है। ओङ्कारस्वरूपा भी यह उपनिषद् है, इसे कहने के लिए 'ओम्' पद है। 'विद्या+ओम्' में 'आमाडोश्च' सूत्र से पररूप हुआ है, अतः वृद्धि की आशङ्का नहीं होगी। प्रणव = ओङ्कार के रूप में भी है, अतः सन्यासी भी इसका ध्यान कर सकते हैं—**तेन यतिभिरपि ध्यातव्या।**

**इयमुपनिषद्**—यह उपनिषद् वैसी है कि जिसकी महिमा का वर्णन श्रुति भी नहीं कर सकती। क्यों? उत्तर देते हैं—**तस्या ब्रह्मैकरूपत्वात्**। क्योंकि यह एक मात्र ब्रह्म के रूप में विराजमान है और ब्रह्म के यथावत् रूप के प्रतिपादन में वाणी की प्रवृत्ति नहीं है। इसीलिए श्रुति आगे मौन स्वीकार किया है। 'इति उपनिषद्' के द्वारा समाप्ति को कहा गया है। इसीलिए कि इससे अधिक कथनीय रहस्य का अभाव है। श्लोक से भाष्य की परिसमाप्ति करते हैं—**भास्कररायेण**। साग्निचित्य सोमयाग करने वाले भास्करराय ने त्रिपुरा महोपनिषद् में विद्यमान कुछ अर्थों को सुस्पष्ट किया है। यद्यपि वे सभी अर्थ प्रकट करने के योग्य नहीं हैं तथापि विद्वान् पुरुषों के सन्तोष के लिए उन्होंने प्रकट किया है।।

**मखिभास्कररायेण त्रिपुरोपनिषद्गतान्।**
**अर्थांस्तु कमलाकान्तत्रिपाठी प्रथितानपि ।।१।।**

**भाषायामिह सुव्यक्तान् कर्तुमेव यथाश्रुतम् ।**
**उद्यमं कृतवांस्तत्र कारणं प्रियता गुरोः ।।२।।**

**इति श्रीकमलाकान्तत्रिपाठिकृता श्रीत्रिपुरोपनिषद्भाष्यस्य भाषाव्याख्या संपूर्णा ।।**



## व्याख्याकार-परिचय

डॉ0 कमलाकान्तत्रिपाठी का जन्म फ़ाल्गुन शुक्ल षष्ठी, 2017 वैक्रमाब्द में सम्प्रति सोनभद्र जनपद में सरयूपारीण ब्राह्मण भार्गव गोत्र में हुआ था। पाश्चात्यविज्ञान की शिक्षा से विरत होकर प्राथमिक व्याकरण की शिक्षा इन्होंने अपने पितामह स्व0 शिवगोविन्दत्रिपाठी से प्राप्त की थी। बाद में काशी में आकर इन्होंने व्याकरण, साहित्य, पूर्वमीमांसा आदि शास्त्रों का अध्ययन किया। सम्प्रति आप सम्पूर्णानन्दसंस्कृत विश्वविद्यालय में पूर्वमीमांसा का अध्यापन कार्य करते हैं। इनके शताधिक अनुसन्धानात्मक और मौलिक लेख पत्रिकाओं में प्रकाशित हो चुके हैं। अनेक मौलिक और व्याख्याग्रन्थ भी प्रकाशित हो चुके हैं। धर्मशुद्धि, पातित्यपेटिका, प्रसुप्तोन्मेष, श्रीपादुका-सहस्रकाव्य की भाषा-व्याख्या, एक-निरर्थकप्रयास (समीक्षाग्रन्थ), प्रेमपत्रम् (व्याख्यासहित संस्कृतकाव्य), माधव-रतिविलसितम् (सव्याख्या संस्कृत-काव्य), आजबन्धु (हिन्दीकाव्य), यम-किङ्करसंवाद (हिन्दी व्याख्या), गर्भाधान-पुंसवन-सीमन्तोन्नयनप्रयोग, वैष्णवमताब्जभास्कर, श्रीरामार्चन-पद्धति, नवरात्र-प्रदीप, स्त्री-संन्यासाधिकारविचार, त्रिपुरोपनिषद् आदि रचनाएँ प्रकाशित हो चुकी हैं। आपके अनेक विद्वान् शिष्य विशिष्ट पदों पर कार्य कर रहे हैं। वस्तुतः डॉ0 कमलाकान्त-त्रिपाठीजी ने अध्ययन, बोध, आचार और प्रचार, इन चारों उपाधियों से विद्या को सार्थक किया है।

## उपनिषद्-ग्रन्थ

(संस्कृत-हिन्दी टीका सहित)

- ईशाद्यष्टोत्तरशतोपनिषद्। (मूलमात्र)। श्री वासुदेवलक्ष्मण शास्त्री
- ईशादिनवोपनिषद्। (शांकरभाष्यसहित मूलमात्र)। पं० हरिरघुनाथ भागवत
- ईशावास्योपनिषद्। आचार्य शिवप्रसाद द्विवेदी
- ईशावास्योपनिषद्। डॉ० दीपक कुमार
- ईशावास्याद्यष्टोपनिषद्। स्वामी द्वारिकादास
- उपनिषद्वाक्यमहाकोश।
- उपनिषद्-संचयन (108 उपनिषद्)। केशवलाल शास्त्री
- कठादिसप्तोपनिषद् (कठ-प्रश्न-मुण्डक-माण्डूक्य-ऐतरेय-तैत्तिरीय-श्वेताश्वतर उपनिषद्)। रंगरामानुजभाष्य-हिन्दी टीका सहित। स्वामी दामोदर प्रपन्नाचार्य
- कठोपनिषद्। डॉ० सुरेन्द्रदेव शास्त्री
- कठोपनिषद्। डॉ० पुष्पा गुप्ता
- केनोपनिषद्। डॉ० शिवप्रसाद द्विवेदी
- छान्दोग्योपनिषद्। रायबहादुर बाबूजालिमसिंह
- श्रीत्रिपुरोपनिषद्। श्रीरामानन्दतीर्थ-श्रीभास्कररायकृत-भाष्य सहित
- One Hundred Eight (108) Vedic Upanishads. Sri Ajai Kumar Chhawchharia

  Vol. I : Upanishads of Rgveda

  Vol. II : Upanishads of Samaveda

  Vol. III : Upanishads of Suklayajurveda

  Vol. IV : Upanishads of Krishnayajurveda

  Vol. V : Upanishads of Atharvaveda




चौखम्बा सुरभारती प्रकाशन

वाराणसी

email : chaukhambasurbharatiprakashan@gmail.com

website : www.chaukhamba.co.in